सोमसूर्यकुले जातौ देवापिमरुसंज्ञकौ ।
स्थापयित्वा कृतयुगं कृत्वा यास्यामि सद्गतिम् ।४४।
इति तद्वचनं श्रुत्वा राजा कल्किं हरिं प्रभुम् ।
प्रणम्य प्राह सद्धर्मान् वैष्णवान् मनसेप्सितान् ।४५।
इति नृपवचनं निशम्य कल्किः कलिकुलनाशनवासनावतारः ।
निजजनपरितोषिनोदकारीमधुरवचोभिराह साधुधर्मान् ।४६।

राजा से वार्तालाप करते हुए भगवान् कल्कि ने ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य तथा आश्रमादि के धर्मों का सविधि रूप से वर्णन किया ।४१। कल्कि बोले—हमारे जो अंश कलि से ग्रस्त पाप के द्वारा नष्ट हो गये थे, वे हमारे अवतरित होने पर धर्म मार्ग पर आ गये हैं। हे राजन्! तुम राजसूय या अश्वमेध यज्ञ करते हुए मेरी आराधना करो ।४२। मैं ही परमोक्ष हूँ, सनातन धर्म मैं ही हूँ, काल, स्वभाव और संस्कार सभी मेरे कर्म के अनुगत रहते हैं ।४३। मैं चन्द्रवंश और सूर्यवंश में उत्पन्न देवापि और मरु नामक राजाओं को स्थापित करके तथा इस युग को सतयुग रूप करके सद्गति को प्राप्त हूँगा ।४४। यह सुनकर विशाखयूप नरेश ने भगवान् कल्कि को प्रणाम किया और उनसे वैष्णव धर्म का प्रवचन करने का अनुरोध किया ।४५। राजा की कामना सुन कर कलिकुल का नाश करने की इच्छा से भूमण्डल पर अवतरित भगवान् कल्कि अपने परिजनों और अनुयायियों के हृदयों को आनन्दित करने वाली मिष्ट वाणी से साधु धर्म की व्याख्या करने लगे ।४६।

—※—

# चतुर्थ-अध्याय ।

ततः कल्कि सभा मध्ये राजमानो रविर्यथा ।
प्रभाषे तं नृप धर्म-मयो धर्मान् द्विज प्रियान् ।१।
कालेन ब्रह्मणो नाशे प्रलये मयि सङ्गताः ।
अहमेवासमेवाग्रे नान्यत् कार्यमिदं मम ।२।
प्रसुप्तलोकतन्त्रस्य द्वैतहीनस्य चात्मनः ।
महानिशान्ते खलु मे समुद्भूतो विराट प्रभुः ।३।
सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् ।
तदङ्गजोऽभवद्ब्रह्मा वेदवक्ता महाप्रभुः ।४।

सूतजी बोले मुनीश्वरो ! उस समय सभा के मध्य में भगवान कल्कि सूर्य के समान विराजमान होकर विशाखयूप नरेश के प्रति धर्म-प्रसंग कहने लगे ।१। कल्कि बोले—कालान्तर में जब यह ब्रह्माण्ड नाश को प्राप्त होगा तब प्रलय होने पर मुझ में विलीन हो जायगा । सृष्टि से पूर्व मैं ही विद्यमान था, अन्य कुछ भी नहीं था । इस सम्पूर्ण जगत् का कारण मैं ही हूँ ।२। सम्पूर्ण विश्व की प्रसुप्ति और द्वैतहीना-त्मिका महा रात्रि का अन्त होने पर मैं सर्वशक्ति सम्पन्न विराट्मूर्ति रूप में आविर्भूत होता हूँ ।३। वह विराट्मूर्ति सहस्र मस्तक, सहस्र नेत्र और सहस्र चरण वाली हुई, उसी मूर्ति के अंग से ब्रह्माजी उत्पन्न हुए ।४।

जीवोपाधेर्ममांशाच्च प्रकृत्या मायया स्वया ।
ब्रह्मोपाधिः स सर्वज्ञो मम वाग्वेदशासितः ।५।

विप्रस्य लक्षणं ब्रूहि त्वद्भक्तिः का च तत्कृता ।
यतस्त्वानुग्रहेण वाग्वाणाः ब्राह्मणाः कृताः ।१३।
वेदा मामीश्वर प्रहुरव्यक्तं व्यक्तिमत्परम् ।
ते वेदा ब्राह्मणामुखे नानाधर्मे प्रकाशिताः ।१४।
यो धर्मो ब्राह्मणानां हि सा भक्तिर्मम पुष्कला ।
तयाहं तोषितः श्रीश संभवामि युगे-युगे ।१५।

ब्राह्मण द्वारा वेदाध्ययन से तीनों लोकों के निवासी पुष्टि को प्राप्त हो रहे है, प्राणी रूप मेरे देह को श्रेष्ठ ब्राह्मण ही पुष्ट करते है।११। इसलिए शुद्ध सत्वगुण का आश्रित हुआ मैं ब्राह्मणों को मैं नमस्कार करता हूँ, तब ब्राह्मण भी मुझे विश्वमय समझ कर कर ही मेरी सेवा करते हैं।१२। विधातापुत्र नारद ने कहा—हे प्रभो ! आप मेरे प्रति ब्राह्मणों के लक्षण कहिये। वे आपकी भक्ति किस प्रकार करते है, जिस भक्ति को करके वे आपके अनुग्रह से वाग्वाण स्वरूप हो जाते है।१३। कल्कि बोले—हे नारद ! अव्यक्त एवं वेद ही मेरे ईश्वर है। ब्राह्मण के मुख से यह वेद विभिन्न धर्मों का प्रकाश करते हैं।१४। ब्राह्मणो का धर्माचरण मेरे प्रति भक्ति रूप में प्रकट है। उनकी उसी भक्ति से संतुष्ट होकर मैं युग-युग में प्रकट होता हूँ।१५।

ऊर्ध्वं तु त्रिवृतं सूत्रं सधवानिर्मितं शनैः ।
तन्तुत्रयमधोवृत्तं यज्ञसूत्रं विदुर्बुधाः ।१६।
त्रिगुणं तद्ग्रन्थियुक्तं वेदप्रवरसम्मितम् ।
शिरोधरात् नाभिमध्यात् पृष्ठार्द्धं परिमाणकम् ।१७।
यजुर्विदां नाभिमितं सामगानामयं विधिः ।
वामस्कन्धेन विधृतं यज्ञसूत्रं बलप्रदम् ।१८।
मृद्भस्मचन्दनाद्यं स्तु धारयेत् तिलकं द्विजः ।
भाले त्रिपुण्ड्रं कर्माङ्गं केशपर्यन्तमुज्ज्वलम् ।१९।
पुण्ड्रमंगुलिमानन्तु त्रिपुण्ड्रं तत् त्रिधा कृतम् ।
ब्रह्मविष्णु शिवावास दर्शनात् पापनाशनम् ।२०।

ज्ञानियों का कहना है कि ब्राह्मण की कन्या नारी के द्वारा सूत्र को त्रिवृत्त करे तथा उस त्रिवृत सूत्र को पुनः त्रिवृत करे यही यज्ञ सूत्र है ।१६। वेद प्रवर युक्त उस सूत्र में गाँठ लगावे । यजुर्वेदी ब्राह्मण को यही यज्ञोपवीत कण्ठ से नाभि तक तथा पृष्ठ के आधे भाग तक धारण करे । सामवेदी ब्राह्मण को नाभि तक धारण करना चाहिए । यज्ञोपवीत बांये कन्धे पर धारण करने से बल का देने वाला होता है ।१७।१८। द्विज को मृत्तिका भस्म और चन्दनादि का तिलक लगाना चाहिये । मस्तक पर देव पर्यन्त उज्ज्वल त्रिपुण्ड लगाना चाहिये ।१९। पुण्ड्र का प्रमाण एक अंगुल और त्रिपुण्ड इससे तिगुना होता है । त्रिपुण्ड में ब्रह्मा, विष्णु और शिव निवास करते हैं । यह दर्शन करते ही पाप का नाश करने में समर्थ है ।२०।

ब्राह्मणानां करे स्वर्गा वाचो वेदा करे हरः ।
गात्र तीर्थानि रागश्च नाडीषु प्रकृतिस्त्रिवृत् ।२१
गायित्री कण्ठकुहरा हृदय ब्रह्म सञ्ज्ञितम् ।
तेषा स्तनान्तरे धर्मं पृष्ठोऽधर्मः प्रकीर्तितः ।२२।
भू देवा ब्राह्मणा राजन् ! पूज्या वन्द्या सदुक्तिभिः ।
चतुराश्रम्यकुशला मम धर्मः प्रवर्त्तकाः ।२३।
बालाश्चापि ज्ञानवृद्धास्तपोवृद्धा मम प्रियाः ।
तेषां वच पालयितुमवतारा कृता मया: ।२४।
महाभाग्य ब्राह्मणाना सर्वपापप्रणाशनम् ।
यन्निरीक्षद्धर भरथा मुच्यते सर्वतो भयात् ।२५।

ब्राह्मणों के हाथों में स्वर्ग और भगवान् विष्णु निवास करते हैं । वाणी में वेद देह में तीर्थ और राग तथा नाड़ी में त्रिगुणात्मिका प्रकृति है ।२१। ब्राह्मणों के कण्ठ में गायत्री, हृदय में ब्रह्म स्तनान्तर के मध्य में धर्म एवं पृष्ठ देश में अधर्म का निवास रहता है ।२२। हे राजन् ! चारों आश्रमों के धर्म को जानने वाले, मेरे धर्म के प्रवर्तक—

प्रासाद-हर्म्य-सदन-पुर-राजि-विराजिते ।
रत्न-स्फाटिक-कुड्यादि-स्वर्णताभिभूषिते ।३२।
स्त्रीभिरुत्तमवेशाभिः पद्मिनीभिः समावृते ।
सरोभिः सारसैर्हंसैः कूलजलाकुले ।।३३।
भृङ्गैः रङ्गप्रसङ्गाढ्यैः पद्मैः कह्लारकुन्दकैः ।
नानाम्बुजलताजाल-वनोपवन-मण्डिते ।३४।
देशे बृहद्रथो राजा महाबलपराक्रमः ।
तस्य पद्मावती कन्या धन्या रेजे यशस्विनी ।३५।

इस प्रकार से मानो कौमुदी के गर्भ से उत्पन्न किया है । सिंहल पवित्र प्रकाश से व्याप्त मालूम है । उस द्वीप में चारों वर्णों के मनुष्यों का निवास है ।३१। भवन, अटारी, गृह युक्त नगर में वहाँ का राजा सुशोभित है । उसका भवन रत्न, स्फटिक, मणि तथा स्वर्ण आदि की पच्चीकारी से विभूषित हो रहा है ।३२। वहाँ पद्मिनी प्रभृति स्त्रियाँ श्रेष्ठ वस्त्रादि से सुशोभित रहती हैं । सरोवरों में सारस और हंस आदि पक्षी किलोल करते हैं ।३३। यह द्वीप विभिन्न प्रकार की पद्मलताओं के जालों से सुशोभित है । उपवनों में कल्हार, कुन्द आदि के पुष्पों पर भौंरे गुंजार करते हैं ।३४। वहाँ का राजा बृहद्रथ महाबली और पराक्रमी है । उसकी पद्मावती नाम की कन्या भी अत्यन्त यशस्विनी है ।३५।

भुवने दुर्लभा लोकेऽप्रतिमा वरवर्णिनी ।
काम मोहकरी चारु चरिता चित्र निर्मिता ।३६।
शिव सेवापरा गौरी यथा पूज्या सुसम्मता ।
सखीभिः कन्यकाभिश्च जप ध्यान परायणा ।३७।
ज्ञात्वा तां च हरेर्लक्ष्मीं समुद्भूतां वराङ्गनाम् ।
हरः प्रादुरभूत्साक्षात्पार्वत्या सह हर्षितः ।३८।
सा समालोक्य वरदं शिव गौरी समन्वितम् ।
लज्जिताधोमुखी किञ्चिन्नोवाच पुरतः स्थिता ।३९।

हरस्तामाह सुभगे ! तव नारायणः पतिः ।
पाणिं ग्रहीष्यति मुदा नान्यो योग्यो नृपात्मजः ।४०।

श्रेष्ठ मुख वाली,सुन्दर चरित्रवाली, कामदेव को भी मोहित करने वाली इस कन्या की समानता संसार में कोई नहीं कर सकता ।३६। जिस प्रकार गिरिजा भगवान शंकर की सेवा परायण हैं, उसी प्रकार पूर्ण-नीशा पद्मावती अपनी सखियों के साथ जप ध्यान-परायण रहती हैं। ।३७। भगवान विष्णु की प्रिया लक्ष्मी जी को पद्मावती के रूप में उत्पन्न हुई जानकर पार्वती जी के साथ भगवान शंकर वहाँ पधारे ।३८। वरदाता शिवजी को पार्वती जी के सहित आये देख कर उस कन्या ने लज्जा से सिर नीचा कर लिया और अवाक् खड़ी रही ।३९। तब शिवजी बोले—

हे सुभगे ! तुम्हारे पति भगवान नारायण ही तुम्हारा पाणि ग्रहण करेंगे। क्योंकि अन्य कोई राजकुमार तुम्हारे योग्य नहीं है ।४०।

कामभावेन भुवने ये त्वां पश्यन्ति मानवाः ।
तेनैव वयसा नार्यो भविष्यन्त्यपि तत्क्षणात् ।४१।
देवासुरास्तथा नागा गन्धर्वाश्चारणादयः ।
त्वया रन्तुं तथाकाले भविष्यन्ति किल स्त्रियः ।४२।
विना नारायणं देवं त्वत्पाणिग्रहणादिकम् ।
गृहं यास्यन्ति तदस्त्वं वा भागवस्तत्कुलत्रयम् ।४३।
मा क्षोभयं हरेः पत्नि कमले विमलं कुरु ।
इति दत्त्वा वरं सोऽवस्तत्रैवान्तर्दधे हरः ।४४।
हरवरमिति निशम्य पद्मा समुचितमात्मनोरथ प्रकाशम् ।
विकसितवदना प्रणम्य सोम निजजन कालयमाविवेश रामा

मृत्युलोक के वासी जो मनुष्य तुम्हारी ओर काम भाव से दृष्टि पात करेंगे, वे तत्काल अपनी आयु के अनुकूल स्त्रीत्व भाव को प्राप्त हो जायेंगे ।४१। देवता, दैत्य, नाग, गन्धर्व चारण आदि में भी जो कोई तुम पर कुदृष्टि डालेंगे, वे भी स्त्रीत्व को उसी समय प्राप्त होंगे ।४२।

भगवान नारायण के अतिरिक्त जो कोई भी तुम्हारा पाणिग्रहण करना चाहेगा, वह ऐसी ही दशा को प्राप्त होगा। अब तुम तपस्या को छोड़कर भोग के योग्य अपना रूप बनाओ और अपने घर को प्रस्थान करो ।४३। हे कमले! तुम हरि की पत्नी हो, इस प्रकार का क्षोभ त्याग कर मन को स्वस्थ करो। इस प्रकार वर प्रदान करके शिवजी अन्तर्धान होगये ।४४। भगवान शंकर से मनोवाञ्छित वरदान प्राप्त करके प्रमुदित मुख हुई पद्मा शिवजी को प्रणाम करके अपने पितृ-गृह को गई ।४५।

—❀—

# पंचम अध्याय

गते बहुतिथे काले पद्मां वीक्ष्य बृहद्रथः ।
निरूढ यौवनां पुत्रीं विस्मितः पापशङ्कया ।१।
कौमुदीं प्राह महिषीं पद्मोद्वाहेऽत्र कं नृपम् ।
वरयिष्यामि सुभगे! कुलशील समन्वितम् ।२।
सा तमाह पतिं देवी शिवेन प्रतिभाषितम् ।
विष्णुरस्याः पतिरिति भविष्यति न संशय ।३।
इति तस्यावचः श्रुत्वा राजा प्राह यशोमतीम् ।
विष्णुः सर्व गुहावासः पाणिमस्या ग्रहीष्यति ।४।
न मे भाग्योदयः कश्चित् येन जामातरं हरिम् ।
वरयिष्यामि कन्यार्थे वेदवत्या मुनिर्यथा ।५।
इमां स्वयं वरां पद्मां पद्मामिव महोदधेः ।
मथनेऽसुरदेवानां यथा विष्णुर्ग्रहीष्यति ।६।

गुरुदेव जी ने कहा—बहुत समय व्यतीत होने पर जब पुत्री को

राजा बृहद्रथ ने उसे यौवनावस्था के लक्षणों से युक्त देखा तब वह पाप की शंका से चिन्ता करने लगा ।१। तब राजा ने अपनी रानी कौमुदी के प्रति कहा कि हे सुभगे ! तुम मुझे परामर्श दो कि अपनी प्रिय पुत्री के विवाहार्थ किस शीलगुण सम्पन्न एवं श्रेष्ठ कुलोत्पन्न राजा को आमन्त्रित किया जाय ? ।२। यह सुन कर रानी कौमुदी ने राजा को भगवान् शंकर के वचन स्मरण कराते हुए कहा कि इसके पति भगवान् श्री हरि ही होंगे, इसमें संशय नहीं है ।३। उसके यह वचन सुनकर राजा बृहद्रथ ने रानी से पूछा कि हे प्रिये ! यह तो बताओ कि भगवान् विष्णु कितने समय में इसका पाणिग्रहण कर लेंगे ।४। हे प्रिये ! अभी तो हमारा ऐसा भाग्योदय नहीं हुआ जान पड़ता कि जिससे प्रभाव से वेदवती के समान मैं भी स्वयंवर में भगवान् श्री हरि को अपने जामाता के रूप में प्राप्त कर सकूँ ।५। देवताओं और दैत्यों के द्वारा मथन किये जाते समुद्र में उत्पन्न हुई पद्मालया पद्मा के समान मेरी इस पद्मा को स्वयंवर में भगवान् श्री हरि वरण करलें ।६।

इति भूपगणान्भूप समाहूय पुरस्कृतान् ।
गुणशीलवयोरूप विद्याद्रविण संवृतान् ।७।
स्वयंवरार्थं पद्मायाः सिंहले बहुमङ्गले ।
विचार्य कारयामास स्थानं भूपनिवेशनम् ।८।
तत्रायाता नृपाः सर्वे विवाह कृत निश्चयाः ।
निज सैन्यैः परिवृताः स्वर्णरत्न विभूषिताः ।९।
रथागजाश्ववरान्समारूढा महाबलाः ।
श्वेतच्छत्रकृतच्छायाः श्वेतचामर वीजिताः ।१०।
शस्त्रास्त्रतेजसा दीप्ता देवाः सेन्द्राइवामरान् ।
रुचिराश्वः सुकर्मा च मदिराक्षो दृढाशुगः ।११।
कृष्णसारः पारदश्च जीमूतः क्रूरमर्दनः ।
काशः कुशाम्बुर्वसुमान् कङ्कः क्रथन सञ्जयौ ।१२।
गुरुमित्रः प्रमाथी च विजृम्भ सञ्जयोऽक्षमः ।

ये राजागण विविध प्रकार के वस्त्राभूषण, माला आदि से विभूषित होकर रंगभूमि में आकर सादर सम्मानित होते हुए सुखपूर्वक अपने-२ अपने स्थान पर बैठ गये।१४। विविध प्रकार के भोगों और ऐश्वर्य से सम्पन्न, रमणीय, चरित्र वाले एवं सब को प्रसन्न करने के स्वभाव वाले राजाओं को देखकर सिंहमेश वृद्धय ने अपनी वरवर्णिनी कन्या को स्वयंवर में बुलाया।१५। गोरी, चन्द्रानना, श्यामा मणि-मोती रत्नों आदि से सब प्रकार विभूषित, अत्यन्त सुन्दर हार को धारण किये हुए वह पद्मावती मोहमयी माया अथवा कामदेव की साक्षात् पत्नी ही अवतरित हुई प्रतीत होने लगी। मैं स्वर्ग, मर्त्यलोक, पाताल सभी लोकों में ही गमन करता हूँ। परन्तु ऐसी रूप लावण्य वाली कोई अन्य कन्या मैंने कहीं भी नहीं देखी। उस कन्या के पीछे दासियाँ चल रही थी तथा उसके चारों ओर सखियाँ थी।१६-१८।

दौवारिकैर्वेत्रहस्तै शासितान्त: पुराद्बहि: ।
पुरोवन्दिगणाकीर्णा प्रापयामास वा शनैः ।१६।
नूपुरं किङ्किणीमिश्र क्वणन्ती जनमोहिनीम् ।
स्वागतानां नृपाणाञ्च कुल शील गुणान्बहून ।२०।
शृण्वन्ती हंसगमना रत्नमालाकरग्रहा ।
रुधिरापाङ्गभङ्गेन प्रेक्षन्ती लोलकुण्डला ।२१।
नृत्यकुन्तलशापान गण्ड मण्डल मण्डिता ।
किञ्चित्स्मेरोल्लसद्वक्त्रदन्तद्योतदीपिता ।२२।
वेदीमध्यारुणा क्षौमवसना कोकिलस्वना ।
रूप लावण्य पण्येन क्रतुकामा जगत्रयम् ।२३।
समागतां तां प्रसमीक्ष्य भूपाः समोहिनो काम विमूढ चित्ताः ।
पेतुः क्षितौ विस्मृतवस्त्रशस्त्राः रथाश्वमत्तद्विपवाहनास्ते ।२४।

नगर के बाहर दौवारिकगण हाथों में बेंत लिए हुए अन्तःपुर के शासन में संलग्न थे। सभामण्डप के अगले भाग में वंदीगण खड़े थे। उस रंग भूमि में राजकुमारी पद्मा मदमति से प्रविष्ट हुई।१६। नूपुर और

किङ्कणी से लोकों को मोहने वाली झंकार करती हुई और प्रमत्त नरेशों के कुल, गुण, शील आदि का वर्णन श्रवण करती हुई वह हंसगति वाली राजकन्या हाथ में रत्नमाला लिए हुए अपने चरण प्रणों से शोभा करने वाली हुई और कटाक्षपूर्वक सब को देखती हुई बढ़ती जा रही थी। वह हिलते हुए कुण्डल वाली, केशकुन्तल की चंचलता से युक्त, सुन्दर ग्रीवा वाली, विकसित मुख से मंद मुस्कराती हुई, जिसके दाँतों की पंक्तियाँ चमक रही थी। काम रंग के रेशमी वस्त्र धारण किये हुए, कोकिला जैसे मधुर स्वर वाली जिसके रूप लावण्य से तीनों लोक मोहित हो रहे थे, उस मनमोहिनी सुकुमारी राज कन्या को रंगभूमि में घूमती हुई देख-कर कामदेव के वशीभूत हुए राजागण ऐसे विह्वल चित्त होगये कि उनके शस्त्रास्त्र और वस्त्रादि सभी गुप-चुप कर पृथिवी पर गिरने लगे।१६ २४।

तस्याः स्मरक्षोभ निरीक्षणेन स्त्रियो बभूवुः कमनीयरूपाः ।
बृहन्नितम्बस्तनभारनम्रा सुमध्यमास्तत्स्मृतिजातरूपा ।२५।
विलासहास व्यसनातिविज्ञा कान्ताननः शोणसरोजनेत्राः ।
स्त्रीरूपमात्मानमवेक्ष्य भूपास्तामन्वगच्छन्निजधर्मबुद्ध्या ।२६।
अहं वदस्य परिवर्जितात्मा पद्माविवाहोत्सवदर्शनाकुलः ।
तस्याः वचोऽस्तु हृदि दुःखितायाः शोनुः स्थित स्त्रीत्वमितेषु तेषु ।
जाह्नीहि मत्के कपम्याविलाप भूत विचित्र जगतामधीश ।
गतं विवाहोत्सवमङ्गले सा शिव शरण्यं हृदये निधाय ।२८।
तान्दृष्ट्वा नृपती गजाश्वरथिभिस्त्यक्तान्निरीक्ष्य गतान् ।
स्त्रीभावेन समन्वितानुगुणानन्दद्भुतो विलोक्यान्तिके ।
दीना स्वजनभिभूषणा विलासिनी पादाङ्गुले भाविनी ॥
ईशं स्तु निजनाथमीदरयवमन्यष्य हरिसाम्मरत् ।२९।

काम से विमोहित हुए उन राजाओं ने जैसेही उस राजकन्या को वासनामय नत्रों से देखा, वैसे ही वे जिस रूप पर आसक्ति हुए थे, वैसे

# षष्ठ अध्याय

ततः सा विस्मितमुखी पद्मा निजजनैर्वृता ।
हरिं पतिं चिन्तयन्ती प्रोवाच विमलां स्थिताम् ।।१।।
विमले किं कृतं धात्रा ललाटे लिखनं मम ।
दर्शनादपि लोकानां पुंसां स्त्रीभावकारकम् ।२।
ममापि मन्दभाग्यया पापिन्या शिवसेवनम् ।
विफलत्व मनुप्राप्त बीजमुप्तं यथोषरे ।३।
हरिर्लक्ष्मीपतिः सर्वजगतामधिप प्रभुः ।
मत्कृतोऽप्यभिलाषं किं करिष्यति जगत्पतिः ।४।
यदि शम्भोर्वचो मिथ्या यदि विष्णुर्न मां स्मरेत् ।
तदाहमनले देहं त्यक्ष्यामि हरिभाविता ।५।

शुकदेव जी बोले—तदनन्तर विस्मित मुख वाली पद्मा अपनी सहेलियों के मध्य स्थित हुई, भगवान विष्णु को पतिरूप मे विचार करती हुई, अपने निकट स्थित विमला नाम की सहेली से कहने लगी ।१। पद्मा बोली—हे विमले ! क्या ब्रह्मा ने मेरे भाग्य मे यही लिख दिया है कि जो पुरुष मुझे देखे, वह तुरन्त स्त्रीत्व को प्राप्त हो जाय ।२। हे सखी ! जैसे मरुभूमि मे बोया गया बीज निष्फल होता है, वैसे ही मुझ अभागिनी एवं पापिनी द्वारा भगवान् शंकर की, की गई उपासना व्यर्थ होगई ।३। भगवान् रमापति विष्णु सम्पूर्ण विश्व के अधीश्वर और प्रभु है. मैं उन्हे पति रूप मे प्राप्त करने की कामना करूं तो क्या वे मुझे स्वीकार करेंगे ? ।४। यदि भगवान शम्भु का वचन मिथ्या हो गया और भगवान विष्णु ने मेरी कामना नहीं की तो मैं उन्हीं भगवान् श्री हरि का ध्यान करती हुई अपने देह को अग्नि कुण्ड में डाल कर भस्म कर दूंगी ।५।

ततः समुद्रपारेण स्नात्वा पीत्वामृतं पयः ।
बीजपूरफलाहारो ययौ राजजिनिवेशनम् ।१४।
तत्र कन्यापुरं गत्वा वृक्षे नागेश्वरे वसन् ।
पद्मामालोक्य तां प्राह शुको मानुष भाषया ।१५।

अवश्य ही पद्मा मेरी पत्नी और मैं उसका पति हूँ। विधाता ने ही यह संयोग नियत किया है और यह कार्य तुम्हारी सम्पन्नता से ही सम्पन्न होना है। ११। तुम सर्वज्ञ हो, नियम और काल के भी ज्ञाता हो। तुम अपने वचनामृत से समझा कर और मेरे द्वारा ग्रहण किये जाने का आश्वासन देकर वहाँ लौट जाओ। ।१२। कल्किजी का ऐसा आदेश पाकर मुदित हुए शुक ने उन्हें प्रणाम किया और शीघ्रतापूर्वक सिंहल-देश को प्रस्थान किया ।१३। मार्ग में, समुद्र के पार जाकर शुक ने स्नान करके उस अमृतोपम जल का पान और बिजौरे के फलको भक्षण किया और फिर राजभवन में प्रविष्ट होगया ।१४। वह अन्तःपुर में पहुँच कर राजकन्या के निवास स्थान पर जाकर नागकेशर के एक वृक्ष पर चढ़ गया और पद्मा को देख कर मनुष्यों की भाषा में उससे बोला ।१५।

कुशलं ते वरारोहे ! रूप यौवन शालिनी ।
त्वां लोलनयनां मन्ये लक्ष्मी रूपमिवापराम् ।१६।
पद्मानना पद्मगन्धा पद्मनेत्रा कराम्बुजे ।
कमलं कालयन्ती त्वां लक्षयामि परां श्रियम् ।१७।
किं धात्रा सर्वजगतां रूपलावण्यसम्पदाम् ।
निर्मितासि वरारोहे ! जीवानां मोहकारिणी ! ।१८।
इति भाषितमाकर्ण्य कीरस्यामितमद्भुतम् ।
हसन्ती प्राह सा देवी त पद्मा पद्ममालिनी ।१९।
कस्त्वं कस्मादागतोऽसि कथं मां शुकरूपधृक् ।
देवो वा दानवो वा त्वमागतोऽसि दयापरः ।२०।

सदा प्रयोजन सिद्ध होता है, अर्थात् दैव की प्रतिकूलता हो तो यह सभी निष्फल है ।२६। हे वीर ! यदि तुम्हें हमारा वृत्तान्त ज्ञात न हो तो सुनो—मैंने अपनी बाल और किशोर अवस्था में भगवान शंकर की आराधना की थी ।३०।

तेन पूजाविधानेन तुष्टो भूत्वा महेश्वरः ।
वर वरय पत्रि ! त्वमित्याह प्रियया सह ॥३१॥
तत्रश्चैवोत्सुकोभद्रे स्थिता मा वीक्ष्य शङ्कर. ।
प्राह ते भविता स्वामी हरिर्नारायण प्रभु ॥३२॥
देवो वा दानवो वान्यो गन्धर्वो वा तवेक्षणात् ।
कामेन मनसा नारी भविष्यति न संशय ॥३३॥
इति दत्वा वर सोम प्राह विष्णोश्च यथा ।
तथाह ते प्रवक्ष्यामि समाहितमना शृणु ।३४।
एता कन्या नृपा पूर्वमाहूता ये स्वयम्वरे ।
पित्रा धर्मार्थिना दृष्ट्वा रम्या सा यौवनान्विताम् ।३५।

मेरे द्वारा किए गये इस पूजन से प्रसन्न हुए शिवजी ने पार्वतीजी के सहित प्रकट होकर मुझसे कहा कि हे पुत्रि ! वर माँगो ।३१। फिर मुझे श्रद्धा पूर्वक सिर झुकाये देख कर उन्होंने कहा कि तुम्हारे पति भगवान् नारायण होंगे ।३२। देवता, दानव गन्धर्व अथवा जो कोई भी हो, यदि तुम्हें काम-भाव से देखेगा तो तुरन्त स्त्री रूप हो जायगा, इसमें सन्देह नहीं है ।३३। यह वर देने के पश्चात् शिवजी ने भगवान् विष्णु को जो पूजन विधि बताई थी, वह कहती हूँ, समाहित चित्त से सुनो।३४। यह जितनी भी स्त्रियाँ हैं, सभी पहिले राजा थे। मेरे पिता ने मेरी यौवनावस्था देख कर धर्म की रक्षा के निमित्त इन सब राजाओं को मेरे स्वयम्वर में बुलाया था ।३५।

स्वागमनास्ते सुसम्प्रीता विवाहकृतनिश्चय ।
सुस्नातो गुणवन्तश्चरूपद्रविणसम्मता ।३६।

स्वयंवरगता मां ते विलोक्य रुचिरप्रभाम् ।
रत्नमालाश्रितकरा निपेतुः काममोहिताः ।३७।
तत उत्थाय सम्भ्रान्ताः सम्प्रेक्ष्य स्त्रीत्वमात्मनः ।
स्तनभारनतस्कन्धेन गुरुणा परिणामिताः ।३८।
ह्रिया भिया च सम्पूर्णा मित्राणामतिदुःखदम् ।
स्त्रीभावं मनसा ध्यात्वा मामेवानुगता शुक ।
परिचर्या हरन्ता सख्य सर्वगुणान्विताः ।
मया सार्धं तपोध्यानं पूजां कुर्वन्ति सम्मताः ॥४०॥
तदुदितमिति मनिशम्य कीरः श्रवणसुखं निजमानसप्रकाशम् ।
समुचितवचनैःप्रतोष्य पद्मां पुरुहूरयजनं पुनः प्रचष्टे ॥४१॥

यह सभी युवावस्था वाले, रूप, गुण एवं ऐश्वर्य से सम्पन्न थे। यह सभी मेरे साथ विवाह करने की इच्छा से आकर स्वयंवर-स्थल में सुखपूर्वक बैठ गये।३६। मुझ सुन्दर प्रभा वाली को हाथ में रत्नमाला लेकर स्वयंवर-स्थल में घूमती देखकर यह सभी काम मोहित राजागण पृथिवी पर गिर गये।३७। फिर जब सचेत होकर उठे तो अपने को स्त्रीत्व के सभी लक्षणों से युक्त अर्थात् स्त्री रूप में पाया।३८। तब तो यह अपने को स्त्री हुआ जान कर बड़े दुःखी हुए और बन्धु मित्र आदि की लज्जा छोड़ कर मेरे ही साथ चल पड़े।३९। अब यह सर्वगुण सम्पन्न नारी रूपी राजागण मेरी सखी होकर मेरे साथही भगवान् विष्णु का तप, ध्यान एवं पूजन करते हैं।४०। अपनी इच्छा के अनुकूल, सुनने में सुखदायक इन बातों को सुन कर शुक ने समुचित वाणी से पद्मा को प्रसन्न किया और फिर भगवान् विष्णु के पूजन के प्रसङ्ग में प्रश्न किया।४१।

—❦—

स्मभाने लोवेक्षणोत्सवकरे च हरे स्मरामि ।१३
ते जानुनी मरकतेर्भवमूलसङ्गाङ्गोत्सवावृतत-
द्विवसने विचित्रे । चञ्चत्पतत्रमुखनिर्गतसामगीत
विस्तारितात्मयशसी च हरे स्मरामि ।१४

विष्णो कटिं विधिकृतान्तमनोजभूमि जीवाण्ड-
कोशगणसङ्गदुकूलमध्याम् । नानागुणप्रकृतिपी-
तविचित्रवस्त्रांध्यायेन्निबद्धवसनां खगपृष्ठसंस्थाम् ।१५

ध्यान के पश्चात् 'ॐ नमो नारायणाय स्वाहा' मन्त्र और इस मन्त्र का उच्चारण करे—योग के द्वारा सिद्ध हुए आभिजन जिनके ध्यान में मग्न रहते हैं, जो भक्तों के आश्रय हैं, जिनके चरणारविन्द्र सभी तुलसी का सदा सेवन करते हैं, जिनके लोहित वर्ण कमलोपम नखयुक्त अंगुलियां हैं, दर्शनीय दिखाई रहा है, उन चरणों वाले नारायण की शरण लेता हूँ ।११। जिनके चरणों में विचित्र मणिमय युक्त नूपुर हंस के समान ध्वनि करते हैं, जिन चरणों में पीताम्बर का छोर लटकी हुई लगता है, जिन चरणों में स्वर्णिम विचित्र नामक कड़ा शोभित है, उन कमल के समान चरणारविन्दों का मैं स्मरण करता हूँ ।१२। गरुड़ के कण्ठ भूषण का जोसकर न मणि की प्रभा से समुज्ज्वल जिन जंघाओं के मध्य में गरुड की पद्मराग-मणि के समान लाल और सुशोभित है, जिन जंघाओं के नीचे नाभि पर्यन्त स्थिर है उस विश्वमोहन के पराक्रम रूप भगवान की जंघाओं का मैं स्मरण करता हूँ ।१३। सामगान के द्वारा गरुड़ जिनका यशोगान करते हैं उत्सव के अवसर पर जिन विचित्र रंगों से युक्त वस्त्रों की विद्युत प्रभा से विभूषित भगवान की उन जंघाओं [redacted] स्मरण करता हूँ ।१४। ब्रह्मा, काल और कन्दर्प की आश्रयभूता जो कटि है तथा जो कटि दुकूल से सुशोभित रहती है, गरुड की पीठ पर स्थित विष्णु की उस कटि का मैं ध्यान करता हूँ ।१५।

शातोदरं भगवतस्त्रिवलिप्रकाशमावर्त्तनाभि-
विकसद्विधिजन्मपद्मम् । नाडीनदीगणरसोत्थ-
सितान्त्रसिन्धु ध्यायेऽण्डकोषनिलयं तनुलोमरेखम् ।१६
वक्षः पयोधितनयाकुचकुङ्कुमेन हारेण कौस्तु-
भमणिप्रभया विभातम् । श्रीवत्सलक्ष्म हरि च-
न्दनजप्रसूनमालोचितं भगवतः सुभगं स्मरामि ।१७

जो उदर त्रिवली से सुशोभित है, जिस उदर के नाभि कमल से ब्रह्माजी उत्पन्न हुए है, जिस उदर मे नाडी रूपी सरिताओं के रस मे आंत्र रूप समुद्र तरंगित हो रहा है, ब्रह्माण्ड के आश्रय रूप जिस उदर मे लोम रेखाएं सुशोभित है, भगवान् के उस उदर का मैं स्मरण करता हूं ।१६। जिस हृदय मे समुद्रजा लक्ष्मी के वक्षस्थल की केसर लगी हुई है, जो हृदय कण्ठहार और कौस्तुभ मणि से दमक रहा है, जो हृदय श्रीवत्स के चिह्न से युक्त है और जिस पर हरिचन्दन फूलों की माला विभूषित है उस प्रभु-हृदय का मैं स्मरण करता हूं ।१७।

बाहू सुवेशसदनौ वलयाङ्गदादिशोभास्पदौ दुरित
दैत्यविनाशदक्षौ । तौ दक्षिणौ भगवतश्च गदासु-
नाभतेजोजितौ सुललितौ मनसा स्मरामि ।१८
वामौ भुजौ मुररिपोर्धृतपद्मशङ्खौ श्यामौ करीन्द्रकर
वन्मणिभूषणाढ्यौ । रक्ताङ्गुलिप्रचयचुम्बितजानु
मध्यौ पद्मालयाप्रियकरौ रुचिरौ स्मरामि ।१९
कण्ठं मृणालममलं मुखपङ्कजस्य लेखात्रयेणवन
मालिकया निवीतम् । किंवा मुक्तिवशमन्त्रकसत्
फलस्य वृन्तं चिरं भगवतः सुभगं स्मरामि ।२०

जिन श्रेष्ठ भुजाओं मे वलय अंगद आदि सुन्दर आभूषण सुशोभित है, जो भुजाएं समस्त दानवों का संहार कर चुकी है, जिन भुजाओं की प्रभा के समक्ष गदा और चक्र आदि शस्त्रों का तेज भी नगण्य है, मैं

लक्ष्मीजी के हृदय को प्रफुल्लित करने वाले हैं, हरि के उन भृकुटि-पत्रों का मैं स्मरण करता हूँ ।२२। जिनमें मकराकार कुण्डल शोभा पाते हुए दिशाओं और आकाशको प्रकाशित करते हैं, जो अग्रभाग में चपल अलकों के स्पर्श से कुछ संकुचित हुए प्रतीत होते हैं, जो मणिमय किरीट के छोर पर स्थित हैं, भगवान के उन कानों का मैं स्मरण करता हूँ ।२३। जिस ललाट में सुगंधित मृगमद गोरोचन तिलक नेत्रों में मैत्री भाव प्रकट करता है जो ललाट रूपी धाम मणिमय मुकुट से दीप्तिमान है, उस नेत्रों को आनन्द देने वाले हरि के ललाट का मैं स्मरण करता हूँ ।२४।

श्रीवासुदेवचिकुरं कुटिलं निबद्धम् नानासुगन्धिकुसुमैः
स्वजनादरेण । दीर्घं रमाहृदयगाशमनं धुनन्तं
ध्यायेऽम्बुवाहरुचिरं हृदयाब्जमध्ये ।२५
मेघाकारं सोमसूर्यप्रकाशं सुभ्रून्नसं चक्रचापैक
मानम् । लोकातीतं पुण्डरीकायताक्षं विद्युच्चैलं
चाश्रयेऽहं त्वपूर्वम् ।२६।
दीनं हीनं सेवया दैवगत्या पापैस्तापैः पूरितं मे
शरीरम् । लोभाक्रान्तं शोकमोहाधिविद्धं कृपा
दृष्ट्या पाहि मां वासुदेव ।२७

जिन कुटिल केशों में सुगंधित पुष्प गूँथ कर स्वजनों ने वेणी बनाई तथा जिन चपल केशों के दर्शन से लक्ष्मीजी का मन शान्त होता है, उन नील मेघ जैसे दीर्घ एवं मनोहर केशों का मैं हृदय में ध्यान करता हूँ ।२५। मेघवर्ण वाले चन्द्रमा और सूर्य के समान प्रकाशित, इन्द्र-धनुष के समान भौंह वाले, विद्युत जैसे समुज्ज्वल वस्त्र धारण करने वाले, लोका-तीत, पुण्डरीकाक्ष भगवान् विष्णु की मैं शरण लेता हूँ ।२६। मैं अत्यन्त दीन, वेदोक्त सेवा से हीन और पाप-ताप युक्त देह वाला हूँ । मैं लोभ, शोक, मोह और मानसिक व्यथा से व्यथित हूँ । हे वासुदेव ! अपनी कृपा दृष्टि द्वारा मेरी रक्षा कीजिये ।२७।

ये भगवाद्या ध्यायमानां मनोज्ञां व्यक्तिं विष्णोः

षोडशश्लोकपुष्पैः । स्तुत्वा नत्वा पूजयित्वा विधिज्ञाः
शुद्धा मुक्ता ब्रह्मसौख्यं प्रयान्ति ।२८।
पद्मोदितमिदं पुण्यं शिवेन परिभाषितम् ।
धन्यं यशस्यमायुष्यं स्वर्ग्यं स्वस्त्ययनं परम् ।२९।
पठन्ति ये महाभागास्ते मुच्यन्तेंऽहसोऽखिलात्
धर्मार्थकाममोक्षाणां परत्रेह फलप्रदम् ।३०।

इस विधि को जानकर जो मनुष्य भक्ति भाव से भगवान् विष्णु के इस रूप का ध्यान करके षोडश श्लोक रूपी पुष्पों से स्तुति और नमन करके पूजा करते हैं, वह शुद्ध और मुक्त होकर ब्रह्मानन्द को प्राप्त होते हैं ।२८। शिवोक्त यह स्तोत्र, जिसे पद्मा ने कहा है, अत्यन्त पुण्यमय है तथा धन, यश, आयुष्य, स्वर्ग एवं मंगल का देने वाला है ।२९। यह स्तोत्र इहलोक और परलोक में धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष रूप चारों पदार्थों का दाता है। इसका पाठ करने वाले महाभाग पुरुष सभी पापों से मुक्त हो जाते हैं।

—:o:—

द्वितीयांश—

# प्रथम अध्याय

इति पद्मावच. श्रुत्वा कोरो धीर सता मतः
कलिकदूत सखोमध्ये स्थिता पद्मामयाब्रवीत् ।१।
वद पद्मे साङ्गपूजा हरेरद्भुतकर्मणः ।
यामास्थाय विधानेन चरामि भुवनत्रयम् ।२।
एव पादादि केशान्तं ध्यात्वा त जगदीश्वरम् ।
पूर्णिमा देशिको मूल मन्त्र जपति मन्त्रवित् ।३।
जपादनन्तर दण्ड-प्रणति मतिमाञ्चरेत् ।
विष्वक्सेनादि कानान्तु दत्वा विष्णुनिवेदितम् ।४।
तत उद्वास्य हृदये स्नापयेन्मनसा सह ।
नृत्यगायन्हरेर्नाम त पश्यन्सर्वत. स्थितम् ।५।

सूत जी बोले—पद्मा के वचन सुन कर सत्य मत वाले धीर एव कल्कि-दूत शुक ने सखियों के मध्य बैठी हुई पद्मा से कहा ।१। हे पद्मे ! अद्भुत कर्म वाले भगवान विष्णु की पूजा का सांगोपांग वर्णन करो। क्योंकि मैं इसका विधिवत् अनुष्ठान करके तीनों लोकों मे विचरण करूंगा ।२। पद्मा बोली—इस प्रकार चरणो से केश पर्यंत भगवान विष्णु का ध्यान करके मत्र के ज्ञाता को मूल मन्त्र का जप करना चाहिए ।३। जप के पश्चात् भगवान् को दण्डवत् प्रणाम करे। फिर विष्वक्सेन आदि को पाद्य, अर्घ्य नैवेद्य आदि समर्पित करके भगवान् को निवेदन किये गये वस्त्र को धारण कर विष्णु का स्मरण करता हुआ नृत्य-गान और हरिनाम का कीर्तन करे ।४-५।

ततः शेषं मस्तकेन कृत्वा नैवेद्यभुग्भवेत् ।
दर्शितस्तत्कथितः कीर ! कमलानाथसेवनम् ।६।
सकामानां कामपूरणकामामृतदायकम् ।
त्रैलोक्यानन्दकरं देव-गन्धर्व-नर-हृत्प्रियम् ।७।
मयापि श्रुतमाद्य भगवद्भक्तिलक्षणम् ।
त्वत्प्रसादात्पापिनो मे कीरस्य भुवि मुक्तिदम् ।८।
किन्तु त्वां काञ्चनमयीं प्रतिमां रत्नभूषिताम् ।
सजीवामिव पश्यामि दुर्लभां रूपिणीं प्रियम् ।९।
नान्यां पश्यामि सदृशीं रूपशीलगुणैस्तव ।
नान्यो योग्यो गुणी भर्ता भुवनेऽपि न दृश्यते ।१०।

फिर भगवान् का निर्माल्य शेष मस्तक पर धारण करे और नैवेद्य ग्रहण करे । हे शुक ! कमलानाथ की सेवा का यह विधान मैंने तुमसे कह दिया ।६। इस प्रकार की पूजा से सकाम व्यक्तियों की कामना पूर्ण होती और कामना न करने वालों को मोक्ष मिलता है । यह सेवा देवता, गन्धर्व और मनुष्य सभी के चित्तों को आनन्द देने वाली है ।७। शुक बोला—हे साध्वी ! तुमने मुझ पापिष्ठ तोते को भी मोक्ष देने वाली हरि-भक्ति की विधि कही है, उसे तुम्हारी कृपा से मैंने सभी प्रकार सुना है ।८। परन्तु मैं तुम्हें रत्नाभरणों से विभूषिता, स्वर्णमयी प्रतिमा के समान तीनों लोकों में दुर्लभ साक्षात् लक्ष्मी रूप में देख रहा हूँ ।९। संसार में तुम्हारे समान रूप शील और गुणमयी अन्य नारी मुझे दिखाई नहीं देती तथा तुम्हारे योग्य कोई अन्य गुणवान् भर्ता भी मुझे लोक में दिखाई नहीं देता ।१०।

किन्तु पारे समुद्रस्य पद्माक्षश्चारुरूपवान् ।
गुणवानीश्वरः साक्षात्कश्चिद्दृष्टोऽतिमानुषः ।११।
न हि धातृकृतं मन्ये शरीरं सर्वं सौम्यमम् ।
यस्य श्रीवासुदेवस्य नान्तरं ध्यानयोगतः ।१२।

त्वया ध्यातं तु यद्रूपं विष्णोरमिततेजसः ।
तत्साक्षात्कृतमित्येव न तत्र कियदन्तरम् ।१३।
ब्रूहि तन्मम किं कुत्र जातः कीरः परावरम् ।
जानासि तत्कृतं कर्म्मं विस्तरेणात्रवर्णय ।१४।
पृष्टादागच्छ पूजां ते करोमि विधिबोधिताम् ।
बीजपूरफलाहारं कुरु साधु पयः पिब ।१५।

किन्तु, समुद्र के उस पार एक परम लावण्यमय रूप वाला, गुणी, मनोज्ञ एवं साक्षात् ईश्वर स्वरूप मनुष्य मुझे दिखाई दिया है ।११। उसका सर्व सौन्दर्यमय देह ब्रह्मा द्वारा रचित प्रतीत नहीं होता । ध्यान-योग से देखें तो उसमें और भगवान वासुदेव में कुछ भी अन्तर नहीं मिलेगा ।१२। हे पद्मे ! तुम भगवान् विष्णु के जिस अमित तेजमय स्वरूप का ध्यान करती हो, उस रूप में और उस मनुष्य के रूप में कोई अन्तर दिखाई नहीं देता ।१३। पद्मा ने कहा—हे शुक ! तुमने अभी क्या कहा है ? उस बात को पुनः कहो । उन्होंने अवतार लिया है ? यदि तुम उनका पूर्ण वृत्तान्त जानते हो तो मुझे विस्तार पूर्वक सुनाओ ।१४। तुम वृक्ष से उतर आओ, मैं विधिवत् तुम्हारा सत्कार करूँगी । तुम बीजपूर फलों का भक्षण और दुग्ध का पान करो ।१५।

तव चञ्चुपुटं पद्मरागाद्यहणमुज्ज्वलम् ।
स्वर्णबद्धमहं करोमि मनसः प्रियम् ।१६।
कन्धरं सूर्यकान्तेन मणिना स्वर्णचन्द्रिणा ।
करोम्याच्छादनं चारु-मुक्ताभिः पक्षतिं तव ।१७।
पक्षं कुङ्कुमेनाङ्ग सौरभेणातिचित्रितम् ।
करोमि नयनानन्ददायकं रूपमोहनम् ।१८।
पुच्छमच्छमणिव्रात-पर्यरेणातिनन्दितम् ।
पादयोर्नूपुरालाप-भाविनं त्वां करोम्यहम् ।१९।
सुधामृतकथाप्रसादयताधि याधि मामिह ।

के बाद उन्होंने परशुरामजी से वेद की शिक्षा प्राप्त की ।२३। फिर उन्होंने धनुर्वेद और गांधर्व वेद की शिक्षा ली और शिवजी से अश्व, असि, शुक, कवच और वरदान पाकर शम्भल ग्राम में अपने घर लौटे ।२४। फिर उन कल्कि भगवान् से विशाखयूप राजा ने भेंट की, तब उन्होंने अपने धर्मोपदेश द्वारा राजा की धर्मसंयुक्त शंकाओं का निराकरण किया ।२५।

इति पद्मा तदाख्यानं निशम्य मुदितानना ।
प्रस्थापयामास शुकं कल्केरानयनादृता ।२६।
भूषयित्वा स्वर्णरत्नैस्तमुवाच कृताञ्जलिः ।२७।
निवेदितं तु जानासि किमन्यत्कथयाम्यहम् ।
स्त्रीभावभयभीतात्मा यदि नायाति स प्रभुः ।२८।
तथापि मे कर्मदोषात् प्रणतिं कथयिष्यसि ।
शिवेन यो वरो दत्तः स मे शापोऽभवत्किल ।२९।
पुंसां मद्दर्शनेनापि स्त्रीभावं व्रजतः शुक ।
श्रुत्वेति पद्मामामन्त्र्य प्रणम्य च पुनः पुनः ।३०।

इस प्रसंग को सुन कर पद्मा बड़ी प्रसन्न हुई और उसने कल्कि भगवान् को आदरपूर्वक वहाँ लिवा लाने के उद्देश्य से शुक को भेजा ।२६। पद्मा ने शुक को स्वर्ण एवं रत्नों से सुसज्जित किया और हाथ जोड़ कर कहने लगी ।२७। पद्मा बोली—मैं जो कुछ निवेदन करना चाहती हूँ उसे तुम भले प्रकार जानते हो, तो फिर अधिक क्या कहूँ ? मैं स्त्री स्वभाव-वश भयभीत हो रही हूँ। यदि प्रभु यहाँ न आवें तो तुम मेरी ओर से प्रणाम करके मेरे कर्म-दोष के विषय में उन्हें बताना और कहना कि मुझे शिवजी से जो वर प्राप्त हुआ है वह इस समय शाप के समान हो रहा है। शिवजी के वरदान के अनुसार जो पुरुष मेरी ओर काम-भाव से देखता है, वही नारी हो जाता है। पद्मा की यह बात सुन कर शुक ने उसे बारम्बार प्रणाम किया ।२८-३०।

इत्युक्त्वा प्रययौ कीरः शम्भलं कल्किपालितम् ।
तत्रागमं समाकर्ण्य कल्किः परपुरञ्जयः ॥ ३१ ॥
क्रोडे कृत्वा तं ददर्श स्वर्णरत्नविभूषितम् ।
सानन्दं परमानन्ददायकं प्राह तं तदा ॥ ३२ ॥
कल्किः परमतेजस्वी परिस्मित्यमलं शुकम् ।
[illegible] ॥ ३३ ॥
[illegible]
[illegible] ॥ ३४ ॥
कुत्रापितः कुतो लब्धं मणिकाञ्चनभूषणम् ।
अहर्निशं त्वन्मिलनं वाञ्छितं मम पक्षिन् ॥ ३५ ॥

फिर वह शुक उड़ कर कल्किजी द्वारा रक्षित शम्भल ग्राम में गया तदनुसार विष्णु कल्किजी ने उसे आया देख कर शुक को गोद में लेकर उसे स्वर्ण रत्नों से मण्डित देखा तो अत्यन्त हर्षित होते हुए बोले ।३१-३२। अत्यन्त तेजस्वी कल्किजी ने शुक का सत्कार करते हुए उसे दुग्ध-पान कराया और उससे सब प्रसंग पूछा—हे शुक ! तुम इस समय किस देश से आरहे हो ? वहाँ तुमने कौन-सी अद्भुत वस्तु देखी है ? ।३३ ३४। तुम कहाँ थे ? किसके द्वारा मणियों और स्वर्ण से विभूषित किये गये ? रात दिन मैं तुमसे मिलने के लिए उत्सुक रहा हूँ ।३५।

तवानालोकनेनापि क्षणो मे युगवद्भवेत् ॥ ३६ ॥
इति कल्केर्वचः श्रुत्वा पुरोऽवस्थः शुको मुदा ।
कथयामास पद्मायाः कथाः पूर्वोदिता यथा ॥३७॥
सवादमात्मनस्तस्या निजालङ्कारधारणम् ।
सर्वं कथयामास तस्याः प्रणतिपूर्वकम् ॥ ३८ ॥
श्रुत्वेति वचनं कल्किः शुकेन सहितो मुदा ।
जगाम त्वरितोऽश्वेन शिवदत्तेन तन्मना ॥ ३९ ॥

हे शुक ! मैं जब तुम्हें नहीं देखता, तब मेरा एक क्षण भी युग के समान व्यतीत होता है ।३६। कल्कि की यह बात सुनकर शुक ने हेंउ बारम्बार प्रणाम कर पद्मा की पूर्व कथित कथा को कह

सुना दी।३७। फिर पद्मा के साथ जो संवाद हुआ वह तथा स्वर्ण-मणियों की उपलब्धि आदि सब वृत्तान्त विनम्र होकर शुक ने उन्हें सुना दिया।३८। कल्कि जी ने जैसे ही यह वृत्तान्त सुना, वैसे ही प्रसन्न होते हुए वे शिवदत्त अश्व पर चढ़ कर शुक के साथ चल दिये।३९।

समुद्रपारममलं सिंहलं जलसंकुलम्।
नानाविमानबहुलं भास्वरं मणिकाञ्चनैः॥ ४० ॥
प्रासादसदनाग्रेषु पताकातोरणाकुलम्।
श्रेणीसभापणाट्टाल-पुरगोपुरमण्डितम्॥ ४१ ॥
पुरस्त्री-पद्मिनी-पद्मगन्धामोद-द्विरेफिणीम्।
पुरीं कारुमतीं तत्र ददर्श पुरतः स्थिताम्॥ ४२ ॥
मराल-जाल-मञ्जाल-विलोल-कमलान्तराम्।
उन्मीलताब्जमालालिकलिताकुलितं सरः॥ ४३ ॥
चलकुक्कुटदात्यूह-नादितं हंससारसैः।
ददर्श स्वच्छपयसां लहरीलोलवीजितम्॥ ४४ ॥

चलते-चलते समुद्र पार पहुँच कर उन्होंने स्वच्छ जल से घिरे हुए, विभिन्न विमानों से युक्त, मणियों और स्वर्ण से दमकते हुए, अट्टालिकाओं और भवनों के समक्ष पताकाओं और तोरणों से सजे हुए सभामण्डप वाले, दुकानों और गोपुरादि से सुसज्जित, पद्मिनी नारियों के पद्मगन्ध से हर्षित मँडराते हुए भ्रमर समूह से युक्त कारुमती सिंहल पुरी को देखा।४०-४२। वहाँ जलाशयों में हंस-समूह किलोल कर रहे हैं, कमलों पर भ्रमर गुंजार रहे हैं, जलकुक्कुट, दात्यूह, हंस, सारस आदि कलरव कर रहे हैं तथा जल की लोल लहरों के साथ ठण्डी वायु प्रवाहित है।४३-४४।

वनं कदम्बकुद्दाल-शालतालाम्रकेसरैः।
कपित्थाश्वत्थखर्जूरबीजपूरकरञ्जकैः॥ ४५ ॥
पुन्नागपनसंनागरङ्गार्जुनशिंशपैः।
क्रमुकैर्नारिकेलैश्च नानावृक्षैश्च शोभितम्।

# द्वितीय अध्याय

कल्कि: सरोवराभ्यासे जलाहरणवर्त्मनि ।
स्वच्छस्फटिकसोपाने प्रवालाञ्चितवेदिके ।१।
सरोजसौरभव्यग्रमत्तभ्रमरनादिते ।
कदम्बपल्लवच्छन्ने वारितादित्यदर्शने ।२।
समुवासासने चित्रे मदश्वेनावतारित ।
कल्कि: प्रस्थापयामास शुकं पद्माश्रमं मुदा ।३।
स नागेश्वरमध्यास्य शुको गत्वा ददर्श ताम् ।
हर्म्यस्थां विमनोऽम्बशायिनीं सखीभिर्वृताम् तु ।४।
निश्वासवातसन्तापेन म्लायन्ती वदनाम्बुजम् ।
दलिसरन्ती सखीदत्तकमलचन्दनोक्षितम् ।५।

सूतजी बोले—कल्किजी ने जल से उतर कर सरोवर के समीप वाले जल लाने के मार्ग में प्रवालों से युक्त, कमल की सुगंध से सुरभित, भ्रमर समूह द्वारा निनादित, उज्ज्वल स्फटिक मणि निर्मित सोपान पर स्थित एवं कदम्ब के वृक्षों की नवीन पत्तियों से स्पर्श करती हुई सूर्य किरणों से आच्छादित चबूतरे पर बैठ कर उन्होंने शुक को पद्मा के निवास स्थान पर भेजा ।१-३। वहाँ पहुँच कर वह शुक नागकेसर के वृक्ष पर जा बैठा और उसने अटारी के ऊपर पत्तों की शय्या बनाकर शयन करती पद्मा को सखियों के सहित देखा ।४। उस समय उष्ण वायु के ताप से मलीन मुख हुई पद्मा सखी द्वारा प्रदत्त

द्वितीयांश—

# तृतीय अध्याय

सा पद्मा तं हरिं मत्वा प्रेमगद्गदभाषिणी ।
तुष्टाव व्रीडिता देवी करुणावरुणालयम् ॥१॥
प्रसीद जगतां नाथ ! धर्मवर्मन् ! रमापते ! ।
विदितोऽसि विशुद्धात्मन् ! त्वद्गतां त्राहि मां प्रभो ! ॥२॥
धन्याहं कृतपुण्याहं तपोदानजपव्रतैः ।
त्वां प्रतोष्य दुराराध्यं लब्धं तव पदाम्बुजम् ॥३॥
आज्ञां कुरु पदाम्भोजं तव संस्पृश्य शोभनम् ।
भवनं यामि राजानमास्यातुं स्वागतं तव ॥४॥
इति पद्मा रूपसद्मा गत्वा स्वपितरं नृपम् ।
स्वागमनं कल्केर्विष्णोरंशस्य द्योतयत् ॥५॥

सूतजी बोले—प्रेम से गद्गद होकर भाषण करने वाली पद्मा ने कल्किजी को भगवान् विष्णु के रूप में जान कर उनकी स्तुति की ।१। हे जगदीश्वर ! हे धर्मवर्मन् ! हे लक्ष्मीपते ! मैं आपको जान गई हूँ । अब आप मुझ शरणागता की रक्षा कीजिए ।२। मैं धन्य हो गई प्रभो ! जो अपने पुण्यकर्मों अर्थात् तप, दान, जप और व्रतादि के सहित आपकी आराधना करके आपके दुराराध्य चरण कमलों को प्राप्त कर सकी ।३। अब आप मुझे आज्ञा दें कि मैं आपके पदाम्बुजों का स्पर्श करके अपने घर जाऊँ और महाराज से आपके आगमन की बात सूचित करूँ ।४। यह कह कर श्रेष्ठ रूप वाली पद्मा ने अपने पिता राजा

बृहद्रथ के पास जाकर भगवान कल्कि के आगमन का वृत्तान्त निवेदन किया ॥५॥

सखीमुखेन पद्मायाः पाणिग्रहणकाम्यया ।
हरेरागमनं श्रुत्वा सहर्षोऽभूद्बृहद्रथः ॥६॥
पुरोधसा ब्राह्मणैश्च पात्रैः सुमङ्गलैः ।
ब्राह्मणैश्च गणैश्चैव पूजाद्योतनपाणिभिः ॥७॥
आगमानयितुं कल्किं सार्द्धं निजजनैः प्रभुः ।
अलङ्कृत्य कारुमती पताकास्वर्णतोरणैः ॥८॥
ततो जगाम राजाऽसौ यत्रास्ते विष्णुयशःसुतम् ।
मणिवेदिकयासीनं भुवनैकगतिं पतिम् ॥९॥
घनायनोपरि यथा दामन्ते स्फुरितरोहिताः ।
विद्युदिन्द्रायुधादीनि तथैव भूषणान्युत ॥१०॥

राजा बृहद्रथ ने पद्मा की सखी के मुख से पद्मा के पाणिग्रहण की कामना से भगवान् का आगमन [illegible] कर हर्ष प्रकट किया ।६। फिर उसने पुरोहित, ब्राह्मण, परिवारीजन, मित्र, बन्धु आदि को साथ लेकर मंगल गीत, बाजा, पूजा आदि करते हुए कल्कि भगवान को लाने के लिए प्रस्थान किया । स्वर्ण के तोरण और पताकादि से वह कारुमती नगरी अत्यन्त शोभा पाने लगी ।७-८। राजा बृहद्रथ ने जलाशय पर पहुँच कर देखा कि विष्णुयश के पुत्र कल्किजी मणिमय वेदी पर स्थित हैं ।९। जैसे घनघोर मेघ पर बिजली अथवा इन्द्र-धनुष आदि अत्यन्त शोभा पाते हैं, वैसे ही कल्किजी के कृष्णाङ्ग पर भूषण दमक रहे हैं ॥१०॥

शरीरे पीतवाससाऽप्यघोरभासा विभूषितम् ।
रूपलावण्यसदने मदनोन्मनमानने ॥११॥
ददर्शाऽरतः राजा रूपशीलगुणाकरम् ।
साश्रु: सपुलकः प्रीतो दृष्ट्वा साधु समर्च्चयत् ॥१२॥
शान्तलोचरमेतन्मे तवागमनमीश्वर ! ।

यथा मान्धातृपुत्रस्य यदुनाथेन कानने ।१३।
इत्युक्त्वा तं पूजयित्वा समानीय निजाश्रमे ।
हर्म्यप्रासादसंबाधे स्थापयित्वा ददौ सुताम् ।१४।
पद्मां पद्म पलाशाक्षी पद्मनेत्राय पद्मिनीम् ।
पद्मजादेशत. पद्मनाभायाथायथाक्रमम् ।१५।

उन रूप-लावण्य के घर, कामदेव के दर्प को नष्ट करने वाले देह के उपभाग में पीताम्बर धारण किये हुए तथा रूप,शील और गुण की खान लक्ष्मीपति कल्किजी को देख कर प्रेमयुक्त पुलकित देह से महिन राजा ने उनका विधि पूर्वक पूजन किया ।११-१२। राजा बोला— हे ईश्वर ! जैसे यदुनाथ वन मे अक्रूर मान्धाता के पुत्र से मिले थे, वैसे ही आप ज्ञानगोचरातीत का आगमन मेरे लिए हुआ है ।१३। यह कह कर कल्किजी का पूजन करके राजा उन्हे अपने भवन में ले आये और सुसज्जित गृह में टिका कर उन्हे अपनी कन्या का दान कर दिया ।१४। पद्मोत्पन्न ब्रह्माजी के आदेशानुसार पद्मनाभ एवं पद्मलोचन भगवान् कल्कि को पद्म-पत्र जैसे नेत्र वाली पद्मिनी जातक पद्मा का यथाविधि दान किया ।१५ ।

कल्किसंलब्धा प्रियां भार्यां सिंहले साधुसत्कृतः ।
समुवास विशेषज्ञः समीक्ष्य द्वीपमुत्तमम् ।१६।
राजानः स्त्रीत्वमापन्नाः पद्मायाः सखिता गताः ।
द्रष्टुं समीयुस्त्वरिता. कल्कि विष्णुं जगत्पतिम् ।१७।
ताः स्त्रियोऽपि समालोक्य सस्पृश्यचरणाम्बुजम् ।
पुनः पुंस्त्व समापन्ना रेवास्नानात्सदाज्ञया ।१८।
पद्माकल्की गौरकृष्णौ विपरीतान्तरावुभौ ।
बहि.स्फुटौ नीलपीत-वाससोर्व्याजेन पश्यतु ।१९।
दृष्ट्वा प्रभावं कल्केस्तु राजानः परमाद्भुतम् ।
प्रणम्य परया भक्त्या तुष्टुवुः शरणार्थिन. ।२०।

अपनी प्रिय पत्नी को प्राप्त कर आभूषणों से सजकर हुए कल्किजी सिंहल द्वीप को श्रेष्ठ स्थान देख कर कुछ दिनों तक वहाँ रहे ।१६। जो राजा स्त्रीत्व को प्राप्त होकर पद्मा की सखी बन गये थे, वे सभी भगवान् कल्कि के दर्शनार्थ वहाँ उपस्थित हुए ।१७। वे सभी स्त्रीत्व को प्राप्त हुए राजागण भगवान् के दर्शन प्राप्त कर उनके चरण स्पर्श करते हुए उनकी आज्ञा से रेवा नदी पर पहुँचे और स्नान करते ही पुरुषत्व को प्राप्त हो गये।१८। पद्मा गौर और कल्कि गौर तथा कृष्ण वर्ण वाले हैं । दोनों विपरीत वर्णों के सम्मिलन से पद्मा के नीलाम्बर और कल्कि के पीताम्बर द्वारा एक अद्भुत वर्ण प्रकाशित हुआ और परस्पर सम्मिलित दिखाई देने लगा ।१९। कल्किजी का अत्यन्त अद्भुत प्रताप देख कर सभी राजागण उनकी शरण को प्राप्त होकर भक्तिपूर्वक प्रणाम और स्तुति करने लगे ।२०।

जय जय निजमायया कल्पिताशेषकल्पनापरिणाम ।
जलाप्लुतलोकत्रयोपकरणमाकलय्य मनुमनिशम्य पूरितमवि-
जनाविजनाविर्भूतमहामीनशरीर । त्वं निजकृतधर्मसेतुसर-
क्षणकृतावतार ।२१।
पुनरिहादितिज-बल परिलाञ्छित-वासव-मृदनादृत त्रिभुवन
पराक्रम-हिरण्याक्षनिधन पृथिव्युद्धरणसंकल्प-भिनिवेशेन धृत
कोलावतार पाहि न. ।२२।
पुनरिह जलधि मथनादृत-देवदानवगण-मन्दराचलानयनव्या-
कुलितानां माहात्म्येनादृतचित्त. पर्व्वतोद्धरणामृतप्राशनरचना
वतार कूर्म्माकार प्रसीद परेश । त्वं दीनानुपालनाय् ।२३।

हे प्रभो ! आपकी जय हो । आपकी ही कल्पना-रचित है संसार विविध प्रकार से कल्पित हुआ है । जब तीनों लोग प्रलय में लीन हो गये, तब आपने जलपूर्ण स्थान में प्रकट हुए थे । आपने ही धर्म-सेतु के सर-क्षण हेतु महामीन (मत्स्य) देह धारण किया था ।२१। जब दनुज-सैन्य

सोऽप्यनन्तो मुनिवरस्तीर्थपादो बृहद्व्रतः ॥६॥
कल्केर्दर्शनशो मुक्तिमाकलय्यागतस्त्वरन् ।
समागत्य पुनः प्राह किं करिष्यामि कुत्र वा ।
यास्यामीति वचः श्रुत्वा कल्किः प्राह हसन्मुनिम् ।७।
कृतं दृष्टं त्वया ज्ञातं सर्वं याह्यनिवर्त्तकम् ।
सदृष्टमकृतस्येति श्रुत्वा हृष्टमना मुनिः ।८।
गमनायोद्यतं तं तु दृष्ट्वा नृपगणास्ततः ।
कल्किं कमलपत्राक्षं प्रोचुर्विस्मितचेतसः ।९।

( यह सुन कर कल्कि जी ने अनन्त मुनि का स्मरण किया ) यह जान कर महातपस्वी एवं दीर्घ काल से तीर्थ में निवास करने वाले मुनिवर अनन्त, कल्किजी के दर्शन से अपनी मुक्ति समय समझ कर शीघ्र ही वहाँ आ उपस्थित हुए । उन्होंने भगवान् कल्कि के पास आकर पूछा—मुझे क्या करना है ? कहाँ जाना है ? यह सुन कर कल्कि जी हँस कर मुनि से बोले ।६। हे मुने ! आपने मेरे सब किये हुए कर्म देखे हैं । अदृष्ट को कोई काट नहीं सकता और कर्म के बिना फल भी नहीं मिल सकता । यह सुन कर मुनि को प्रसन्नता हुई ।८। और फिर जब मुनि वहाँ से जाने लगे, तब उन्हें देख कर आश्चर्य चकित हुए राजागण कल्किजी से बोले ।९।

किमनेनाति कथितस्त्वया वा किमुताच्युत ।
गतं सन्द्रोनुमिवक्षामः कथोपकथनं द्वयोः ।१०।
नृपाणां वचनं श्रुत्वा तानाह मधुसूदनः ।
पृच्छध्वमु मुनिं चास्य कथोपकथनादृताः ।११।
इति कल्केर्वचो भूयः श्रुत्वा ते नृपसत्तमाः ।
अनन्तमाहुः प्रणताः प्रश्नवारतिकौतुकाः ।१२।
मुने ! किमत्र कथनं कल्किना धर्मवर्मणा ।
दुर्बोधः येन वा जातस्त्वं यत्तं न प्रभो ! ।१३।

मुझे इस प्रकार का उत्पन्न हुआ देख कर मेरे माता-पिता को बड़ा दुःख हुआ। मेरी आकृति निन्दा योग्य थी। यह देख कर दुःख, शोक और भय से व्याकुल हुए पिताजी शिव वन में जाकर धूप, दीप, गंध आदि से विधिवत् पूजन करके शिवजी की स्तुति करने लगे।१६ १७। उन्होंने कहा—हे शिव! हे शान्त स्वरूप! आप सब लोकों के नाथ और भूतों को पावन स्थान हैं। आपके अङ्ग में वासुकी नाग और जटा जाल में गंग तरंग सुशोभित है। आप आनन्द भंडार के दाता शिव को मैं प्रणाम करता हूँ।१८। कल्याण के दाता भगवान् शंकर इस स्तोत्र से प्रसन्न होकर वृषभारूढ़ होकर प्रकट हुए और उन्होंने मेरे पिता को वर मांगने की आज्ञा दी।१९। तब मेरे पिता विद्रुम मुनि ने उनसे कहा—हे नाथ! मेरा पुत्र पुरुषत्वहीन है, इससे मैं अत्यन्त दुःखी हूँ। तब शिवजी ने हँस कर मेरे पुरुषत्व युक्त होने का वर दिया और पार्वतीजी ने भी उनकी बात का अनुमोदन किया।२०।

मम पुंस्त्वं वरं लब्ध्वा पितायातः पुनर्गृहम्।
पुरुषं मां समालोक्य सहर्षः प्रियया सह।२१।
ततः षोडशे तौ तु पितरौ द्वादशाब्दके।
विवाहं मे कारयित्वा बन्धुभिर्मुदमापतुः।२२।
यज्ञरातसुतां पत्नीं मानिनीं रूपशालिनीम्।
प्राप्याहं परितुष्टात्मा गृहस्थः स्त्रीवशोऽभवम्।२३।
ततः कतिपये काले पितरौ मे मृतौ नृपाः।
पारलौकिककार्याणि सुहृद्भिर्ब्राह्मणैः सह।२४।
तयोः कृत्वा विधानेन भोजयित्वा द्विजान्बहून्।
पित्रोर्वियोगसन्तप्तोऽहं विष्णुसेवापरोऽभवम्।२५।

मेरे पुरुष होने का वर प्राप्त कर पिताजी घर लौट आये और तब मुझे पुरुषाकार हुआ देख कर माता के सहित वे बड़े प्रसन्न हुए।२१। फिर जब मैं बारह वर्ष का होगया, तब उन्होंने बन्धु-बान्धवों सहित मोद मनाते हुए मेरा विवाह कर दिया।२२। यज्ञरात की पुत्री को

अपनी भार्या के रूप में प्राप्त करके मैं बड़ा सन्तुष्ट हुआ और गृहस्थाश्रम में प्रवेश करके उस प्रसन्न रूपवती एवं मानवी स्त्री के वशीभूत हो गया।२३। फिर कुछ काल बीतने पर मेरे माता-पिता मर गये तब मैंने अपनी सुहृदों और ब्राह्मणों के साथ उनका पारलौह संस्कार किया।२४। माता-पिता का मृतक संस्कार करके मैंने अनेक ब्राह्मणों को भोजन कराया। फिर उनके विरह से दुःखी होकर मैंने भगवान् विष्णु की आराधना की।२५।

तुष्टो हरिर्मे भगवाञ्जप पूजादिकर्मभिः।
स्वप्ने मामाह मायेयं स्नेहमोहविनिर्मिता।२६।
अयं पितेयं मातेति ममताकुलचेतसाम्।
शोकदुःखभयोद्वे गजरामृत्युविधायिका।२७।
श्रुत्वेति वचनं विष्णोः प्रतिवादार्थमुद्यतम्।
मामालक्ष्यान्तर्हितः स विनिद्रोऽहमभवम्।२८।
सविस्मयः सभार्य्योऽहं त्यक्त्वा तां पुरिकां पुरीम्
पुरुषोत्तमाख्यं श्रीविष्णोरालयमागमं नृपाः!।२९।
तत्रैव दक्षिणे पार्श्वे निर्माय्याश्रममुत्तमम्।
सभार्य्यःसानुगामात्यः करोमि हरिसेवनम्।३०।

मेरे जप, पूजन आदि कर्म से प्रसन्न हुए भगवान् विष्णु ने एक दिन स्वप्न में मुझसे कहा कि स्नेह, मोह आदि सब मेरी ही माया है।२६। यह मेरे पिता है, यह मेरी माता है' ऐसी ममता जिनके चित्त को व्याकुल करती हो तो समझ लो कि इन शोक, दुःख, भय, उद्वेग, वृद्धावस्था और मृत्यु आदि के क्लेश रूप का कारण मेरी माया ही है।२७। भगवान् की वाणी सुन कर मैं जैसे ही प्रतिवाद करने को हुआ, वैसे ही वे अन्तर्धान होगये और मेरी नींद टूट गई।२८। हे राजाओ! फिर मैं विस्मय में भर कर पुरिका नामक उस पुरी को छोड़ कर अपनी पत्नी के सहित पुरुषोत्तम संज्ञक विष्णुधाम में जा पहुँचा।२९। उस पुरुषोत्तम धाम के

नामक एक ब्राह्मण सन्ध्योपासन से निवृत्त हो कर मुझे अपने घर ले गये। स्त्री पुत्रादि से युक्त, धनवान् एवं धर्मात्मा वृद्ध शर्मा मुझे स्वस्थ करके पुत्र के समान पालने लगे ॥३५-३६॥

अहन्तु तत्र दीनात्मा दिग्देशाभिज्ञ एव न ।
दम्पती तौ स्वपितरौ मत्वा तत्रावसं नृपाः ।३७।
स मां विज्ञाय बहुधा वेदधर्म्मेष्वनुष्ठितम् ।
प्रददौस्वां दुहितरं विवाहे विनयान्वितः ।३८।
लब्ध्वा चामीकराकारा रूपशीलगुणान्विता ।
नाम्ना चारुमती तत्र मानिनी विस्मितोऽभवम् ।३९।
तयाहं परितुष्टात्मा नानाभोगसुखान्वितः ।
जनयित्वं पञ्चपुत्रान्समदेनावृतोऽभवम् ॥४०॥

हे राजाओ ! उस स्थान पर रहते हुए मुझे दिशा और देश का भी ज्ञान न रहा, इसलिए दुःखित हृदय से उन ब्राह्मण दम्पत्ति को ही अपना माता-पिता मानता हुआ, वहीं रहने लगा ।३७। उन ब्राह्मण ने मुझे [illegible] प्रकार से वेद-धर्म का अनुष्ठाता जान कर विनय पूर्वक अपनी कन्या का दान कर दिया ।३८। उस तप्त स्वर्ण जैसे वर्ण वाली,रूप,शील और गुण से युक्त कन्या का नाम चारुमती था। उस मानिनी को भार्या रूप में प्राप्त कर मैं विस्मय में पड़ गया ।३९। उस रमणी ने मुझे सेवा द्वारा सदा सन्तुष्ट रखा और मैं उसके साथ विभिन्न प्रकार के सुखों का उपभोग करने लगा। उससे मेरे पाँच पुत्र उत्पन्न हुए और निरन्तर मेरे सुख की वृद्धि होने लगी ।४०।

जयश्च विजयश्चैव कमलो विमलस्तथा ।
बुध इत्यादयः पंच विदितास्तनया मम ।४१।
स्वजनैर्बन्धुभिः पुत्रैर्जनैर्नानाविधैरहम् ।
विदितः पूजितो लोके देवैरिन्द्रो यथा दिवि ।४२।
बुधस्य ज्येष्ठपुत्रस्य विवाहार्थं समुद्यतम्।

दृष्ट्वा द्विजवरस्तुष्टो धर्मसारो निजां सुताम् ।४३।
दिदेशु. कर्माणि वेदज्ञसत्काराभ्युदयान्यपि ।
वाद्यगीतैश्च नृत्यैश्च स्त्रीगणैः स्वर्णभूषितैः ।४४।
अहं च पुत्राभ्युदये पितृदेवर्षितर्पणम् ।
कर्तुं स मुद्रवेलायां प्रविष्ट परमादरात् ।४५।

मेरे पाँच पुत्र जय, विजय, कमल, विमल, और बुध इत्यादि नामों से जाने गये ।४१। मैं स्वजनों और पुत्रों से युक्त तथा विविध प्रकार के धनों का स्वामी होकर इन्द्र के समान पूजनीय तथा प्रसिद्ध होगया ।४२। जब मैंने अपने ज्येष्ठ पुत्र बुध का विवाह करने का विचार किया तब धर्मसार नामक एक ब्राह्मण ने अपनी कन्या देने की इच्छा प्रकट की । फिर हमने अपनी कन्या का वैवाहिक संस्कार करने के लिए वेदज्ञ ब्राह्मणों को बुला कर आभ्युदयादि कर्म को पूर्ण कराया। उस समय स्वर्णाभूषणों से विभूषित स्त्रियाँ वाद्य, गीत और नृत्य कर रही थीं ।४३-४४। तब मैं भी पुत्र के अभ्युदय की अभिलाषा करके पितर, देवता और ऋषियों का तर्पण करने के लिए समुद्र के किनारे गया ।४५।

वेलालोनाभिततनुजलाद्गुत्थाय सत्वरः ।
तीरे त्वांन्स्नानसन्ध्या-परान्वीक्ष्याहमुन्मनाः ।४६।
सद्यः सममथ भूपा ! द्वादश्यां पारणाहृतान् ।
पुरतोऽसतसखाहानिष्णु सेवार्थमुत्थतान् ।।४७।।
तेऽपि मामग्रतः कृत्वा तट एवमसा निधिम् ।
विस्मयाविष्टमनस दृष्ट्वा मामय वृत्तजनाः ।४८।
अनन्त ! विष्णुभक्तोऽसि जने किं दृष्टवानिह ।
स्वप्ने वा भ्रममनस महायामः कथ इव ।४६।
पाणौ कुरु तद्रूह हि तवन्या विस्मयमाश्रमः ।
तानवृवमहं नैव किञ्चिद्दृष्ट श्रुत जनाः ।५०।
मामारमा तातृपणपोर्माया सन्दर्शनाद्गतः ।

तथा हरेर्माययाहं मूढो व्याकुलितेन्द्रियः ।५१।

जब मैं स्नान — तर्पणादि से निवृत्त होकर जल से निकल कर तट की ओर चला, तभी देखता हूँ कि मेरे पहिले के सभी बंधु बांधव सन्ध्यादि कर्म कर रहे हैं। यह देख कर मेरा मन उद्विग्न हो उठा ।४६। हे राजाओ ! पुरुषोत्तम धाम में रहने वाले उन ब्राह्मणों को भगवान् विष्णु की सेवा एवं द्वादशी के पारण में तत्पर देख कर मैं चकित हुआ ।४७। मेरे रूप और वय में पहिले से कुछ भी परिवर्तन न हुआ देख कर और मुझे विस्मयपूर्वक अपने को देखता देख कर उन्होंने कहा ।४८। हे भगवन्त ! तुम विष्णु भक्त हो। क्या तुमने जल अथवा स्थल में कहीं कुछ ऐसा दृश्य देखा है, जिससे इतने व्यग्रचित्त दिखाई दे रहे हो ? ।४९। यदि कुछ देखा हो तो बताओ और विस्मय को छोड़ कर धारण करो। यह सुन कर मैंने कहा— मैंने कहो [redacted] जो वही देखा-सुना । परन्तु मैं काम से मोहित होकर दुर्बल हृदय हो गया हूँ। मैं भगवान् श्रीहरि की माया से ही विमूढ और व्याकुल इन्द्रिय वाला हो रहा हूँ ।५०-५१।

न शर्म्म वेद्मि कुत्रापि स्नेहमोहवशं गतः ।
आत्मनो विस्मृतिरियं को वेद विदितां तु ताम् ।५२।
इति भार्य्या धनागार-पुत्रोद्वाहानुरक्तधीः ।
धनार्थोऽहं दीनमना न जाने स्वापसम्मितम् ।।५३।।
मां वीक्ष्य मानिनी भार्य्या विवशं मूढवत्स्थितम् ।
क्रन्दन्ती किमहोऽकस्मादालपन्ती समागता ।५४।
इह तां वीक्ष्य तास्तत्र स्मृत्वा कातरमानसम् ।
हसोऽप्येको वीक्षयितुमागतो मां सदुक्तिभिः ।५५।
धीरो विदितसर्व्वार्थः पूर्णः परमधर्म्मवित् ।५६।
सूक्ष्माकार तत्त्वसार प्रशान्त दान्त शुद्ध लोकशोकक्षयि-
ष्णु म् । समाग्रे त पूजयित्वा मदङ्गाः पप्रच्छुस्ते मच्छ्रुश्या-
नकामाः ।५७।

मैं स्नेह और मोह के वशीभूत होकर आत्मविस्मृति को प्राप्त हुआ हूँ, परन्तु इस बात को कौन जानता है? ।५२। इस प्रकार मैं भार्या, धन के भण्डार और पुत्र के विवाहादि में अत्यन्त अनुरक्त होकर और दुःख में दुःखी हो गया। मैं सोचने लगा कि मैं वस्तुतः कौन हूँ? परन्तु कुछ भी नहीं समझ पाया। सभी विषय स्वप्न के समान लगने लगे ।५३। तभी मेरी मानिनी पत्नी मुझे उस विवश और मूढ़ के समान अवस्था में देख कर मेरे पास आकर रोती हुई चिल्लाने लगी कि हा, यह क्या हुआ! ।५४। वहाँ अपनी पूर्व भार्या को इस प्रकार देख कर और फिर उन स्त्री-पुरुषों का स्मरण करके अत्यन्त कातर हृदय तथा सन्तप्त हो उठा। तभी एक वीर, सर्वज्ञानी, पूर्ण चन्द्र सूर्य के समान तेजस्वी, सतोगुणी, शान्त शुद्ध तथा संसार-शोक का नाश करने में समर्थ परमहंस मुझे ज्ञान देने के निमित्त वहाँ पधारे। तभी मेरे बांधवों ने उनका पूजन किया और मेरे कल्याण का उपाय पूछने लगे ।५५-५७।

—✲—

# पंचम अध्याय

उपविष्टे तदा हंसे भिक्षां कृत्वा यथोचिताम् ।
तत: प्राहुरनन्तस्य शरीरारोग्यकाम्यया ।१।
हंसस्तेषां मतं ज्ञात्वा प्राह मां पुरत: स्थितम् ।
तव चारुमती भार्या पुत्रा: पंच बुधादय: ।२।
धनरत्नान्वित सद्म सम्बाध सौख्यसंकुलम् ।
त्यक्त्वा कदागतोऽत्रेह पुत्रोद्वाहदिने न तु ।३।
समुद्रतीरसञ्चार: पुराद्धर्म्मजनादृत: ।
निमन्त्र्य मामिहायात: शोकसंविग्नमानस: ।४।
त्वञ्च सप्ततिवर्षीयस्तत्र दृष्टो मया प्रभो ! ।
त्रिशद्वर्षीयवत्कस्मादिति मे संभ्रमो महान् ।।५।।

सुमजी बोले — यथोचित भिक्षा प्राप्त करके परमहंस जब विराजमान हुए, तब पुरुषोत्तम तीर्थ के निवासियों ने उनसे पूछा कि अनन्त का शरीर रोग-रहित कब होगा ? ।१। परमहंस उनके प्रश्न का तात्पर्य जान कर और मुझे अपने सामने स्थित देख कर बोले — हे अनन्त ! तुम अपनी पत्नी चारुमती,बुधादि पाँचों पुत्र धन-रत्नादि से युक्त भवन आदि को त्याग कर यहाँ कब आये ? क्या आज तुम्हारे पुत्र का विवाह-दिवस है ? ।२-३। मैं आज भी तुम्हें इस समुद्र तट पर घूमते देखता हूँ । यहाँ के सभी धार्मिक व्यक्ति तुम्हारा आदर करते हैं । मैं भी आज निमन्त्रित हूँ । परन्तु तुम यहाँ आकर शोक से सन्तप्त हो रहे दिखाई देते हो ।४। हे प्रभो ! वहाँ तो तुम सत्तर वर्ष के वृद्ध थे, परन्तु

यहाँ तीस वर्ष के युवक कैसे दिखाई दे रहे हो ? ।५।

इयं भार्या सहाया ते न मयालोकिता क्वचित् ।
अहं वा क्व कुतस्तस्मात्त्वं वा कथमिहागतः ।६।
स एव वा न वापि त्वं नाहं वा भिक्षुरेव सः ।
आवयोरिह संयोगश्चेन्द्रजाल इवाभवत् ।७।
त्वं गृहस्थः स्वधर्मज्ञो भिक्षुकोऽहं परात्मकः ।
आवयोरिह संवादो बालकोन्मत्तयोरिव ।८।
तस्मादेतस्य मायैव त्रिजगन्मोहकारिणी ।
ज्ञानाप्राप्याद्वैतलभ्या मन्येऽहमिति भो द्विज ! ।९।

तुम्हारी इस महाप्रिया भार्या को मैंने कहीं कभी भी नहीं देखा। मैं भी यह नहीं जानता कि मैं इस स्थान पर कहाँ से और किस प्रकार आ गया ? तथा मुझे यहाँ कौन लाया है ? ।६। क्या तुम वही मनुष्य हो या और कोई हो ? मैं भी वही भिक्षुक हूँ या कोई अन्य हूँ ? यहाँ मेरा तुम्हारा मिलन तो इन्द्रजाल के समान ही प्रतीत होता है ।७। तुम अपना धर्म का पालन करने वाले गृहस्थ हो और मैं परमार्थ चिन्तक भिक्षुक । यहाँ हम तुम दोनों का पारस्परिक संवाद एक बालक और उन्मत्त के संवाद के समान निरर्थक है ।८। हे द्विज ! इससे मैं समझता हूँ कि यह भगवान की त्रैलोक्य मोहिनी माया है। इस माया का रहस्य साधारण ज्ञान से नहीं, अद्वैत बुद्धि से ही समझा जा सकता है ।९।

इति भिक्षुं समाश्वास्य पद्मनाभ्राह विस्मितः ।
मार्कण्डेय ! महाभाग ! शृणुष्व कथयामि ते ।।१०।
अन्तरे या त्वया दृष्टा पुरुषस्योदराम्भसि ।
सा माया मोहजनिका पद्मानां शशिका यथा ।।११।
तथैव ग्रामनगरा लोकालोकसमाश्रयो
यथेदमखिलं लोकमनुगता धरण्यामिवम् ।।१२।
सर्वे लोके त्रिजगति यत्र जन्मान्तरो गतः ।
निराशो निरालोके सिसृक्षुरभवत् परः ।।१३।

मुनिवर अनन्त के इन वचनों को सुन कर राजाओं ने भी उनके ही समान व्रतादि का अनुष्ठान किया और पद्मा सहित भगवान् कल्कि का पूजन करके निर्वाण-पदवी को प्राप्त हुए ।४२। शुक बोला—अनन्त की इस कथा के पढ़ने से अज्ञान रूपी अन्धकार दूर होता तथा भव-बाधा से छुटकारा होकर संसार-बन्धन से मोक्ष की प्राप्ति होती है ।४३। जो धर्मात्मा पुरुष विष्णु की सेवा तत्पर रह कर भी वासना जनित भवसिन्धु में गोते लगाते रहते हैं, वे इस प्रसंग के द्वारा अभेद-ज्ञान स्वरूप उत्पन्न हुई तीक्ष्ण तलवार को धारण करके, हरि-भक्ति रूपी दुर्ग के आश्रय में स्थित हो काम, क्रोध लोभ, मोह, मद और मात्सर्य रूप अपने छः शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर लेते हैं ।।४४।।

—※—

पथं परि तापघ्नवातायनमनोहरान् ।६।
नानावनलतोद्यानसरोवापीसुशोभितः ।
शम्भलग्रामकस्त्वकेयंयेन्द्रस्यामरावती ।७।
कल्किस्तु सिंहलाद्द्वीपाद्बहिः सेनागणैर्वृतः ।
प्रयस्त्वा कारुमती कूले पाथोधेरकरोत्स्थितम् ।८।
बृहद्रथस्तु कौमुद्या सहितः स्नेहकातरः ।
पद्मया सहितायास्मै पद्मनाथाय विष्णवे ।९।
ददौ गजानामयुतं लक्षं मुख्यञ्च वाजिनाम् ।
रथानाञ्च द्विसाहस्रं दासीनां द्वे शते मुदा ।१०।
दत्त्वा वासांसि रत्नानि भक्तिस्नेहाश्रुलोचनः ।
तयोर्मुखालोकनेन नाशकत्किञ्चिदीरितुम् ।११।

हंस, सिंह, गरुड़ आदि की आकृति से युक्त अनेक प्रकार के गृह बनाये गये। अनेक भवनों में कई-कई मंजिल बनाई गईं और गर्मी का नाश करने के लिए मनोहर वातायन निर्मित किये गये ।६। विविध प्रकार के वन, लताओं से युक्त उद्यान, सरोवर और बावड़ी आदि से सुशोभित होने के कारण वह शम्भल ग्राम अमरावती के समान शोभा पाने लगा ।७। इधर भगवान् कल्कि सेना के सहित सिंहल द्वीप को कारुमती नगरी से निकल कर समुद्र तट पर आये ।८। वहाँ रानी कौमुदी के साथ राजा बृहद्रथ स्नेह से कातर हो गया और उसने पद्मा सहित पद्मनाभ को दस हजार हाथी, एक लाख घोड़े, दो हजार रथ, दो सौ दासियाँ और विविध प्रकार के वस्त्र-रत्नादि भक्ति सहित दिये और आँखों में स्नेह के आँसू भर कर अपनी पुत्री और जामाता को एकटक देखते रहे ।९-११।

महाविष्णुदम्पती तौ प्रस्थाप्य पुनरागतौ ।
पूजितौ कल्किपत्न्या निजकारुमती पुरीम् ।१२।
कल्किस्तु जलधेस्तीरे विसृज्य जनता ययौ ।
पारं जिगमिषुं दृष्ट्वा जम्बुकः स्तम्भिताऽभवत् ।१३।

जलस्तम्भपथालोक्य कल्किः सबलवाहनः ।
प्रययौ पद्मया गजोपरि श्रीनिकेतनः ।।१४।।
गत्वा पारं शुकं प्राह याहि मे शम्भलालयम् ।।१५।।

फिर राजा बृहद्रथ ने अपनी पुत्री और जामाता का पूजन कर उन्हें विदा किया और स्वयं अपनी कारुमती नगरी में लौट गया ।।१२।। फिर कल्किजी ने सेना के सहित समुद्र के जल में स्नान किया और तभी वहाँ एक मार्ग जम कर स्तम्भित हुए जल पर होता हुआ पार चला गया ।।१३।। जब कल्किजी ने जल को इस प्रकार स्तम्भित हुआ देखा तो वे अपनी सेना और वाहनादि के सहित समुद्र के जल पर चलते हुए पार हो गये ।।१४।। समुद्र के पार पहुँच कर उन्होंने शुक के प्रति कहा—हे शुक ! तुम शम्भल ग्राम स्थित मेरे घर पर जाओ ।।१५।।

विश्वकर्मकृतं यत्र देवराजाज्ञया बहु ।
सद्म सम्बाधमतुलं मत्प्रियार्थं सुशोभनम् ।।१६।।
तत्रापि पित्रोर्ज्ञातीनां स्वभिन्न श्रुत्वा यथोचितम् ।
यद्वाह्य ! विवाहादि सर्वं वक्तु त्वमर्हसि ।।१७।।
पश्चाद्यास्यामि पूर्णस्त्वं संस्वमादौ याहि शम्भलम् ।।१८।।
कल्केर्वचनमाकर्ण्य कीरो धीरस्ततो ययौ ।
आकाशगामी सर्वज्ञः शम्भलं सुरपूजितम् ।।१९।।
सप्तयोजनविस्तीर्णं चातुर्वर्ण्यजनाकुलम् ।
सूर्यरश्मिप्रतीकाशं प्रासादशतशोभितम् ।।२०।।

देवराज इन्द्र की आज्ञा से मेरा प्रिय करने के लिए वहाँ विश्वकर्मा ने अनेकों शोभा सम्पन्न भवनों का निर्माण किया है ।।१६।। तुम वहाँ जाकर मेरे माता-पिता और ज्ञाति बन्धुओं को मेरा कुशल समाचार देकर विवाहादि का प्रसंग उन्हें बताना ।।१७।। तुम आगे-आगे शम्भल ग्राम पहुँचो, मैं भी सेना सहित पीछे-पीछे आ रहा हूँ ।।१८।। कल्किजी के वचन सुन कर वह धीर शुक आकाश मार्ग से होता हुआ शीघ्र ही शम्भल ग्राम

में जा पहुँचा ।१९। सात योजन विस्तार वाले उस शम्भल ग्राम में चारों वर्ण निवास करते हैं। वहाँ सूर्य किरणों के समान चमचमाते हुए सैकड़ों प्रासाद सुशोभित हैं ।२०।

सर्वर्तुसुखदं रम्यं शम्भलं विह्वलोऽविशत् ।२१।
गृहाद्गृहान्तरं दृष्ट्वा प्रासादादपि चाम्बरम् ।
वनाद्वनान्तरं तत्र वृक्षाद्वृक्षान्तरं व्रजन् ।२२।
शुकः स विष्णुयशसः सदनं मुदितोऽव्रजत् ।
स गत्वा रुचिरालापैः कथयित्वा प्रियाः कथाः ।२३।
कल्केरागमनं प्राह सिंहलात्पद्मया सह ।२४।
ततस्त्वरान्वितो विष्णुयशाः समानाय्य प्रजाजनान् ।
विशाखयूपभूपालं कथयामास हर्षितः ।२५।

सब ऋतुओं में समान सुख देने वाले सुरम्य शम्भल ग्राम को देखते ही विह्वल हुए शुक ने उसमें प्रवेश किया। वह वहाँ एक घर से दूसरे में, प्रासाद के आगे से आकाश में, एक उद्यान से अन्य उद्यान में गया एवं वृक्ष से दूसरे वृक्ष पर विचरने लगा ।२१-२२ इस प्रकार हर्ष-विह्वल शुक विष्णुयशा के घर में जाकर अपनी मधुर वाणी में उन्हीं सम्पूर्ण प्रिय कथा सुनाने लगा ।२३। पद्मा के सहित भगवान् कल्कि के आगमन का समाचार सुनाया ।२४। यह सुनते ही विष्णुयशा हर्ष से पुलकित हो उठे और उन्होंने विशाखयूप-नरेश आदि राजाओं और प्रजाजनों को यह सब समाचार सुना दिया ।२५।

स राजा कारयामास पुर-प्रासादि मण्डितम् ।
स्वर्णकुम्भैः सदम्भोभिः पूरितैश्चन्दनोक्षितैः ।२६।
कालागुरुसुगन्धाढ्यैर्दीपलाजाङ्कुरान्वितैः ।
कुसुमैः सुकुमारैश्च रम्भा-पूग-फलान्वितैः ।
शुशुभे शम्भलग्रामो विबुधानां मनोहरः ।२७।
स कल्किः प्राविशद्भीम-सेनायत्त-विमर्दनः ।

कामिनी-नयनानन्दमन्दिरांगः कृपानिधिः ।२८।
पद्मया सहितः पित्रोः पदयोः प्रणतोऽपतत् ।
सुमतिर्मुदिता पुत्रं स्नुषया सार्धं शचीमिव ।
ददर्श स्वर्गवत्यां पूर्णकामा दितिः सती ।२६।

तब विशाखयूप-नरेश ने चन्दन युक्त जल को स्वर्णकलश में भरवा कर नगर और ग्राम में उससे छिड़काव कराया ।२६। उस समय वह शम्भल ग्राम दीपमाला, पुष्पों, चमर आदि सुवासित द्रव्यों, कदली, पुंगीफल, नवीन किसलय, अक्षत तथा ताम्बूल आदि से समन्वित होकर देवताओं की पुरी के समान मनोहर दिखाई देने लगा ।२७। इसी प्रकार स्त्रियों के नेत्रों को आनन्द देने वाले भगवान् कल्कि अपनी सेना आदि के सहित ग्राम में प्रविष्ट हुए ।२८। भगवान् कल्कि ने पद्मा के सहित अपने माता पिता के चरणों में प्रणाम किया । जैसे इन्द्र और शची के प्रणाम करने पर अदिति को आनन्द हुआ था, वैसे ही सुमति भी अपने पुत्र और पुत्रवधू को देख कर पूर्ण मनोरथ एवं अत्यन्त हर्षित हुई ।२६।

शम्भलग्राम नगरी पताका ध्वज शालिनी ।
अवरोधसुजघना प्रासादविपुलस्तनी ।
मयूरचूचुका हंस-संघहारमनोहरा ।३०।
पटवासोद्गतधूमवसना कोकिलस्वना ।
सहासगोपुरमुखी वामनेत्रा यथाङ्गना ।
कल्किं पतिं गुणवती प्राप्य रेजे रमेश्वरम् ।३१।
स रेमे पद्मया तत्र वर्षपूगानजाश्रयः ।
शम्भले विह्वलाकारः कल्किः कल्कविनाशनः ।३२।
कवेः पत्नी कामकला सुषुवे परमोक्षितौ ।
बृहत्कीर्तिबृहद्बाहू महाबल पराक्रमौ ।३३।
प्राज्ञस्य सन्नतिर्भार्या तस्यां पुत्रौ बभूवतुः ।

यज्ञविज्ञौ सर्वलोकपूजितौ विजितेन्द्रियौ ।३४।
सुमन्त्रकस्तु मालिन्यां जनयामास शासनम् ।
वेगवन्तञ्च साधूनां द्वावेतावुपकारकौ ।।३५।।

शम्भल ग्राम नामक वह नगरी ध्वजा पताका से युक्त उन्नत प्रासादों वाली, मयूर, हंसादि से सुशोभिता, सुगन्ध-धूप-धूमना कोकिल के समान मधुरालाप युक्ता तथा कामिनी के समान सर्व प्रकार रम्य हुई थी। वह कल्किजी को पति रूप में प्राप्त कर परम-सौभाग्यवती हो गई ।३०-३१। वे धर्मात्मा, सर्वप्रिय रूप एवं कलि-विनाशक कल्किजी अनेक वर्ष तक शम्भल में रह कर पद्मा के साथ विहार करते रहे ।३२। तदनन्तर कवि की पत्नी कामकला ने दो पुत्र उत्पन्न किये जिनके नाम बृहत्कीर्ति और बृहद्बाहु हुए। यह दोनों यशस्वी बली और पराक्रमी थे ।३३। प्राज्ञ की भार्या सुमति ने जितेन्द्रिय और सर्वलोक पूजित यज्ञ और विज्ञ नामक दो पुत्र उत्पन्न किये ।३४। सुमन्त्र की पत्नी मालिनी ने शासन और वेगवान् नामक दो पुत्रों को जन्म दिया। यह दोनों साधुजनों का उपकार करने वाले हुए ।३५।

ततोऽस्य कल्किश्च पद्मायां जयो विजय एव च ।
द्वौ पुत्रौ जनयामास लोकख्यातौ महाबलौ ।।३६।।
एवं परिवृतोऽमात्यैः सर्वसम्पत्समन्वितो ।
वाजिमेधविधानार्थं मुद्यतं पितरं प्रभुः ।।३७।
समीक्ष्य कल्किः प्रोवाच विशाखयूपमहीश्वरः ।
दिशां पालान्विजित्याहं धनान्याहृत्य तेऽच्युत ।३८।
कारयिष्याम्यश्वमेधं यामि दिग्विजयाय भो ।।३९।
इति प्रणम्य तं प्रीत्या कल्किः परपुरञ्जयः ।
सेनागणैः परिवृतः प्रययौ कीकटं पुरम् ।४०।

कल्किजी की पत्नी पद्मा ने जय, विजय नामक दो पुत्र उत्पन्न किये। यह दोनों महाबली लोकों में प्रसिद्ध हुए ।३६। इस प्रकार उनका परिवार पुत्रवान् और सर्व ऐश्वर्य सम्पन्न हो गया। फिर कल्कि

जी ने अपने पिता को अश्वमेध यज्ञ के अनुष्ठान में ब्रह्माजी के समान
मानकर देखकर कहा—हे पिताजी ! मैं दिशाओं को जीत कर धन एकत्र
करूँगा, जिससे आपका अश्वमेध यज्ञ सम्पन्न होगा । अब मैं दिग्विजय
के लिए प्रस्थान करता हूँ ।३७-३९। शत्रु पुर पर विजय प्राप्त करने
वाले कल्किजी ने यह कह कर प्रसन्नतापूर्वक अपने पिता को प्रणाम
किया और सेना को साथ लेकर कीकटपुर की ओर चल दिये ।४०।

बुद्धालयं सुविपुलं वेदधर्मबहिष्कृतम् ।
पितृदेवार्चनाहीनं परलोकविलोपकम् ।४१।
देहात्मवादबहुलं कुलजातिविवर्जितम् ।
धनं स्त्रीभिर्भक्ष्यभोज्यं स्वपराभेददर्शिनम् ।४२।
नानाजनैः परिवृतं पानभोजनतत्परैः ।४३।
श्रुत्वा जिनो निजगणैः कल्केरागमनं क्रुधा ।
अक्षौहिणीभ्यां सहितः सम्बभूव पुराद्बहिः ।४४।
गजरथतुरगैः समावृता भूः कनकविभूषणभूषितैर्वराङ्गैः ।
शतशतरथिभिर्घृतास्त्रशस्त्रैः । ध्वजपटराजि-
निवारितातपोऽभूत् ॥४५॥

अत्यन्त विस्तार वाला कीकटपुर बौद्धों का निवास स्थान था ।
वहाँ रहने वाले व्यक्ति वैदिक धर्म तथा देवता और पितरों के अर्चन से
हीन और परलोक के न मानने वाले थे ।४१। वह लोग देहात्मवादी,
कुल धर्म और जाति धर्म के न मानने वाले तथा धन, स्त्री और भोज-
नादि में अभेद देखने वाले थे ।४२। पान एवं भोजन में ही व्यस्त रहने
वाले विविध प्रकार के मनुष्यों से ही नगर परिपूर्ण था ।४३। वहाँ के
अधिपति जिन ने जब युद्ध के अभिप्राय से सेना सहित कल्किजी का आग-
मन सुना तो वह अपनी दो अक्षौहिणी सेना को लेकर नगर से
बाहर आया ।४४। असंख्य हाथी, रथ, अश्व स्वर्ण के आभूषणों से
भूषित सैकड़ों रथी और शस्त्रास्त्रधारी वीरों से पृथिवी ढक गई । सेनाओं
के ध्वजों से धूप भी ढक गई ।४५।

—※—

द्वितीयांश—

# सप्तम अध्याय

ततो विष्णुः सर्वजिष्णुः कल्किः कल्कविनाशनः ।
कालयामास तां सेनां करिणीमिव केसरी ॥१॥
सेनागनां तां रतिसंगरक्षतां रक्ताक्तवस्त्रां
विधृतोरुमध्याम् । पलायतीं चारुविकीर्णकेशां
विकूजतीं प्राह स कल्किनायकः ॥२॥
रे योद्धा ! मा पलायध्वं निवर्तध्वं रणाङ्गणे ।
युध्यध्वं पौरुषं साधु दर्शयध्वं पुनर्मम ॥३॥
जिनो हीनबलः कोपात्कल्केराकर्ण्य तद्वचः ।
प्रतियोद्धुं तुरगारूढः खड्गचर्मधरो ययौ ॥४॥
नाना प्रहरणोपेतो नानायुधविशारदः
कल्किना युयुधे वीरो देवानां विस्मयावहः ॥५॥

सूतजी बोले—जैसे सिंह हथिनी पर आक्रमण करता है, वैसे ही पाप का नाश करने वाले तथा सब विजेता कल्किजी ने उसकी सेना पर आक्रमण कर दिया ।१। युद्ध रुधिर रूपी वस्त्रों को धारण करने वाली विधुत सद कामना, बिखरे केश प्रलाप करती हुई अर्थात हाहाकार करती हुई, रति युद्ध में आहत नारी के समान भागने वाली उस सेना से कल्किजी ने कहा ।२। अरे योद्धो ! तुम इस युद्ध स्थल से [illegible] भागो । आओ, लौट आओ और अपना पौरुष दिखाने से पीछे न हटो ।३। कल्कि की बात सुन कर बल से हीन हुआ जिन क्रोध पूर्वक चर्म और तलवार लेकर युद्ध करने के लिए उनके सम्मुख आया ।४। विविध प्रकार के युद्धों में विशारद जिन कल्किजी से युद्ध करने लगा । उसका रणकौशल देख कर देवता भी आश्चर्य करने लगे ।५।

ऊषर में बीज बोने पर भी अन्न उत्पन्न नहीं होता तथा अपात्रों को दिया हुआ दान निष्फल हो जाता है, अथवा साधुजनों का अनिष्ट चाहने वालों की हरि-भक्ति फलवती नहीं होती, वैसे ही 'जिन' के सभी प्रश्न निष्फलता को प्राप्त हो गये ।२२। फिर कल्किजी ने उछल कर वृषभ पर पड़े हुए जिन के केश पकड़ लिए तथा दोनों ही पृथिवी कोपपूर्वक परस्पर वज्र-शिला के समान युद्ध में गुँथ गये ।२३। धरती पर गिरे हुए जिन ने भी अपने एक हाथ में कल्किजी के केश और दूसरे से हाथ पकड़ रखे थे ।२४। फिर जैसे चाणूर और श्रीकृष्ण के मध्य युद्ध हुआ था, उसी प्रकार दोनों पृथवी से उठ कर परस्पर केश और हाथ पकड़ कर निरस्त्र उसी प्रकार लड़ने लगे, जैसे दो महाबली रीछ परस्पर में युद्ध करते हैं ।२५।

ततः कल्की महायोगी पदाघातेन तत्कटिम् ।
विभज्य पातयामास तालं मत्तगजो यथा ।२६।
जिनं निपतितं दृष्ट्वा बौद्धा हाहेति चक्रुशुः ।
कल्केः सेनागणा विप्रा जहृषुर्निहतारयः ।२७।
जिने निपतिते भ्राता तस्य शुद्धोदनो बली ।
पदाचारी गदापाणिः कल्किं हन्तुं द्रुतं ययौ ।२८।
कविस्तु [illegible] वागवदो परिवार्य समन्ततः ।
जगर्ज परवीरघ्नो गजमाकृष्य सिंहवत् ।२९।
गदाहस्तं समालोक्य कविं स धर्मवित्कविः ।
पदातिना गदापाणिस्त्वयो शुद्धोदनाग्रतः ।३०।

जैसे मदमस्त गजराज ताल के वृक्ष को उखाड़ कर धराशायी कर देता है, वैसे ही कल्किजी ने पदाघात करके जिन को कमर तोड़ कर उसे धरती पर गिरा दिया ।२६। हे विप्रो ! उसको धराशायी हुआ देख कर बौद्ध सेना हाहाकार कर उठी तथा शत्रु का संहार हुआ देख कर कल्कि सेना हर्षित हो गई ।२७। जिन को युद्ध स्थल में गिरा देखते ही उसका भाई बलवान् शुद्धोदन गदा लेकर कल्किजी को मारने के लिए

पैदल ही उन पर झपटा ।२८। हाथी पर सवार शत्रु-नाशक कवि ने शुद्धोदन को बाणों से ढक दिया और सिंहवत् गर्जन करने लगे ।२९। धर्मविद् कवि ने शुद्धोदन को गदा लिए पैदल ही युद्ध करते देखा तो वह भी पैदल ही उसके सामने जा डटे ।३०।

स तु शुद्धोदनस्तेन युयुधे भीमविक्रमः ।
गजः प्रतिगजेनेव दन्ताभ्यां सगदावुभौ ।३१।
युयुधाते महावीरौ गदायुद्ध विशारदौ ।
कृतप्रतिकृतौ मत्तौ नदन्तौ भैरवान्रवान् ।३२।
कविस्तु गदया गुर्व्या शुद्धोदनगदां नदन् ।
करादपास्याशु तया स्वया वक्षस्यताडयत् ।३३।
गदाघातेन निहतो वीरः शुद्धोदनो भुवि ।
पतित्वा सहसोत्थाय तं जघ्ने गदया पुनः ।३४।
सताडितेन तेनापि शिरसा स्तम्भितः कविः ।
न पपात स्थितस्तत्र स्थाणुवद्विह्वलेन्द्रियः ।३५।

जैसे हाथी शत्रु के हाथी से दाँतों के द्वारा युद्ध करता है, वैसे ही गदाधारी कवि और महापराक्रमी शुद्धोदन गदा-युद्ध में रत हो गए। युद्ध-मत्त दोनों वीर भयंकर शब्द करते हुए परस्पर गदाओं को रोकने लगे ।३१-३२। फिर सिंहनाद करते हुए कवि ने अपने गदाघात द्वारा शुद्धोदन की गदा गिरादी और फिर तुरन्त ही उसके हृदय पर गदापात किया ।३३। गदाघात को प्राप्त हुआ शुद्धोदन तुरन्त ही पृथिवी पर पड़ा तथा पुन. सहसा उठ कर उसने कवि पर गदापात किया ।३४। गदा लगने से कवि विकलेन्द्रिय और मूर्छित के समान खड़े हो गये, परन्तु पृथिवी पर गिरे नहीं ।३५।

शुद्धोदनस्तमालोक्य महासारं रथायुतः ।
आवृत तरसा माया-देवीमानेतुमाययौ ।३६।
यस्या दर्शनमात्रेण देवासुरनरादयः ।

पर तथा किरीट के अग्रभाग में विविध प्रकार की जड़ी हुई मणियाँ चमक रही थीं ।४८। कामिनियों के नयनों को आनन्द देने वाले रस के सदन रूप कल्किजी उस समय शत्रु-पक्ष को विक्षिप्त करने के उद्देश्य से उनकी ओर अट्टहास करने लगे ।४९। भक्तजन अपने भगवान् कल्किजी के चरणारविन्दों का दर्शन करके उत्कंठित हो उठे और धर्म-विद्वेषी कीकटगण भय से काँपने लगे ।५०।

जहृषु सुरसङ्घा ये यागाहुतिस्वादना ।५१।
सुबलमिलनहर्ष शत्रुनाशैकरूप समरवरविलास
साधुसत्कारकाश । स्वजनदुरितहर्ता जीवजातस्य
भर्ता रचयतु कुशलं वः कामपूरावतार ।५२।

यह देख कर आकाश में स्थित देवता कहने लगे कि अब युद्ध-भूमि रूपी यज्ञस्थल में स्थित अग्नि में पुनः आहुति डाली जाने को है ।५१। जो बलवानों में सुसज्जित सेनाओं को इकट्ठी करके शत्रुओं को नष्ट करने वाले शोभायुक्त संग्राम में तत्पर साधुओं के सत्कार-कर्त्ता, स्वजनों के दुःखों का विनाश एवं सब प्राणियों का पालन करने वाले हैं, वे सबों की अभिलाषा पूर्ण करने वाले भगवान् कल्किजी सब प्रकार कल्याण करें ।५२।

॥ द्वितीय अंश समाप्त ॥

रूप-गन्ध-रस-स्पर्श-शब्दाद्या भूतपञ्चकाः ।
चरन्ति यदधिष्ठानात्सोऽयं कल्किः परात्मकः ।२१।

कल्किजी के वचन सुन कर म्लेच्छ-पत्नियाँ हँस पड़ी । उन्होंने कहा—हे विभो ! जब तुम्हारे द्वारा हमारे पति ही नाश को प्राप्त हो गये, [illegible] हम भी नष्ट हो चुकीं । यह कह कर वे नारियाँ कल्किजी को मारने को तत्पर हुईं । उन्होंने जो अस्त्र छोड़ने चाहे, वे अस्त्र उनके हाथों में ही रुके रह गये ।२१। खड्ग, शक्ति, धनुष-बाण, शूल, तोमर, ऋष्टि आदि शस्त्रास्त्रों के स्वरूप-अभिमानी देवता साक्षात् प्रकट हो कर उन म्लेच्छ-पत्नियों के प्रति बोले ।२२। देव रूपी अस्त्रों ने कहा—हे नारियो ! हम जिस तेज के द्वारा जीवों का संहार करते रहते हैं, वह तेज हमें जिनसे प्राप्त हुआ है, वह सर्वमय ईश्वर यही हैं, यह समझ लो ।२३। हे स्त्रियो ! हम इन्हीं परमात्मा की प्रेरणा प्राप्त कर गतिशील होते हैं तथा इनके द्वारा ही हम नाम-रूप को पाकर जाने जाते हैं ।२४। रूप, गन्ध, रस, स्पर्श तथा शब्दादि पञ्चगुण के आश्रय रूप पञ्चभूत जिनके अधिष्ठान से अपने-अपने कार्य में प्रवृत्त रहते हैं, यह कल्किजी वही ईश्वर हैं ।२५।

कालस्वभाव-संस्कार-नामाद्या प्रकृतिः परा ।
यस्येक्षया सृजत्यण्डं महाहङ्कारकादिकान् ।२६।
य-मायया जगद्धात्री सर्गस्थित्यन्तसञ्ज्ञिता ।
य एवाद्यः स एवान्ते तस्यायः सोऽयमीश्वरः ।२७।
असौ पतिर्मे भार्याहमस्य पुत्राश्च बान्धवाः ।
स्वप्नोपमास्तु तन्निष्ठा विविधाश्चेन्द्रजालवत् ।२८।
स्नेहमोहनिबन्धानां यातायातदृशा मतम् ।
न कल्किसेविनां रागद्वेषविद्वेषकारिणाम् ।२९।
कुतः कालः कुतो मृत्युः क्व यमः क्वास्तिदेवताः
स एव कल्किर्भगवान्मायया बहुलीकृतः ।३०।

# द्वितीय अध्याय

ततो बौद्धान् म्लेच्छगणान्विजित्य सह सैनिकैः ।
धनान्यादाय रत्नानि कीकटात्पुनरव्रजत् ।१।
कल्किः परमतेजस्वी धर्माणां परिरक्षकः ।
चक्रतीर्थं समागत्य स्नानं विधिवदाचरत् ।२।
भ्रातृभिर्ज्ञातिभिर्बहुभिः स्वजनैर्वृतः ।
समाधानान्मुनीन् तत्र ददर्श दीनमानसान् ।३।
रक्ष रक्षेति भयतस्त्राहि पाहि जगत्पते ।
इत्युक्तवन्तो बहुधा ये तानाह हरिः परः ।४।
वालखिल्यादिकानल्पकायान्घोरजटाधरान् ।
विनयावनतान् कल्किरनतानाह कृपणान्भयात् ।५।

सूतजी बोले—हे ऋषियो! बौद्धों और म्लेच्छों पर विजय प्राप्त करके भगवान कल्कि धन रत्नादि लेकर सेना के सहित उस कीकटपुरी से चल दिए ।१। फिर वे परम तेजस्वी एवं धर्मवान् कल्किजी चक्रतीर्थ में पहुँचे और वहाँ उन्होंने विधिपूर्वक स्नान किया ।२। तदनन्तर वे अपने बन्धु-बान्धवों के साथ पौरजन के समान सुशोभित होते हुए वहीं निवास करने लगे। कुछ समयोपरान्त उन्होंने दीनता पूर्वक आते हुए मुनियों को देखा ।३। वे भयभीत मुनिगण कल्किजी की शरण में पहुँच कर बोले—हे जगत्पते! हमारी रक्षा करो, रक्षा करो। इस पर भगवान श्रीहरि बोले ।४। उन्होंने अल्प देह वाले द्विज बालखिल्यादि और जटा धारण करने वाले बालखिल्यादि मुनियों से विनय और कृपा पूर्वक कहा ।५।

तेन खड्गेन महता दारय निर्मित कञ्चुकिः ।
वलिभिर्भ्रातृभिर्वद्धैर्वृतः शस्त्रास्त्रपाणिभिः ॥३६॥
वहिर्बभूव सर्वेशः कल्किः कल्कविनाशनः ।
सहस्राक्षो यथा वृत्रकुक्षिं दम्भोलिनेमिना ॥३७॥
यानिरथाद्गजरथस्तुरगाश्चाभयन्बहिः ।
नासिकाकर्णविवराञ्जाता तस्या विनिर्गताः ॥३८ ॥
ते निर्गतास्ततस्तस्या सैनिका रुधिरोक्षिताः ।
तां विव्यधुर्निक्षिपन्तीं नरसा चरणौ करौ ॥३९॥
ममार सा भिन्नदेहा भिन्नकुक्षिशिरोधरा ।
नादयन्ती दिशो द्यां च चूर्णयन्ती च पर्वतान् ॥४०॥

जैसे देवराज इन्द्र वृत्रासुर की कुक्षि को अपने वज्र से भेद कर बाहर आए थे, वैसे ही सर्वेश्वर एवं पापों का नाश करने वाले कल्कि जी ने अपनी वृहद् तलवार से राक्षसी की दक्षिण कुक्षि चीर डाला और अपने शस्त्रास्त्र धारी बान्धवों के सहित बाहर निकल आये ॥ ३६-३७ ॥ बहुत से गज, अश्व रथ और पैदल उनके पीछे आये थे और बहुत से उसके कानों तथा नासिका छिद्रों से होकर बाहर आ गये । ३८॥ फिर वे रक्त से भीगे हुए वीर गण राक्षसी के देह से बाहर निकल कर, उसे हाथ-पैर चलाती देख कर बाणों द्वारा उसका वेधन करने लगे ॥३९॥ तब उसके उदर मस्तक तथा कक्षाग्र सब छिन्न-भिन्न होने लगे तब उसकी घोर चीत्कार से दसों दिशाएं गूंज उठीं । फिर वह धरती पर गिर कर व ढ़े चूर चूर करती हुई मृत्यु को प्राप्त हुई ॥४०॥

कल्कोऽपि तथा सोदय मानरं कारोऽमयत् ।
स विरञ्ज कृपः पावन्मेनामध्ये निरायुधः ॥४१॥
गजमासागुनो यशोभाकिराजिविभूषण ।
महामदपूर्णरणोघ वेमरीगुहितान्नुतिः ॥४२॥
ममर्द कल्किसेना सा मानुषोगनवर्जितः ।
न कल्किरत आत्मगम्य रामराज निपीनद्धा ॥४३॥

सागर तीर पर अपनी सेना सहित निवास किया ॥४६॥ अपने परिजनों के सहित कल्किजी ने वह रात्रि वहीं बिताई और प्रातःकाल उठने पर गंगा स्नान के निमित्त आये हुए मुनिगण उनके दर्शनार्थ आते हुए दिखाई दिये ॥४७॥ वे हरिद्वार में गंगातट के समीप स्थित पिण्डारक वन में अपनी सेना के सहित निवास करने लगे। एक दिन, जब वे अनिमक-शक्तिनी भगवती जाह्नवी की स्तोत्रों के द्वारा स्तुति कर रहे थे, तभी मुनिगण उनके दर्शनार्थ वहाँ आये और विविध वाक्यों से पुनः स्तोत्र करने लगे ॥४८॥

—ॐ—

और दयावान् ही मानता हूँ ॥ ७ ॥ फिर वामदेव, अत्रि, वसिष्ठ, गालव, भृगु, पराशर, नारद, अश्वत्थामा, कृपाचार्य, त्रित, दुर्वासा, देवल, कण्व, वेद प्रमिति और अंगिरा आदि यह सब तथा अन्यान्य श्रेष्ठ व्रत वाले मुनिगण चन्द्र सूर्यवंश में उत्पन्न, महा वीर्यवान एवं तपोनिष्ठ राजा मरु और देवापि उनको सामने देख कर, जैसे प्रसन्न मनसे देवताओं ने महोदधि के तीर पर भगवान् विष्णु से कहा था, वैसे ही पापों का नाश करने वाले कल्किजी के प्रति बोले ॥४-७॥

जयाशेषजगन्नाथ ! विदिताखिलमानस ! ।
सृष्टिस्थितिलयाध्यक्ष ! परमात्मन्प्रसीद नः ॥८॥
धामकर्म्मगुणाधार ब्रह्मादिनिजविग्रह ! ।
ब्रह्माद्यर्चितपादाब्ज ! पद्मनाभ प्रसीद नः ॥९॥
इति तेषां वचः श्रुत्वा कल्किः प्राह जगत्पतिः ।
कावेतौ भवतामग्रे महासत्वौ तपस्विनौ ॥१०॥
भवन्तमागतौ स्तुत्वा गङ्गां मुदितमानसौ ।
का वा स्तुतिस्तु जाह्नव्या युवयोर्नामनी च के ॥११॥
तयोर्मध्ये प्रमुदितः कृताञ्जलिपुटः कृती ।
मादायुवाच विनयी निजवंशानुकीर्त्तनम् ॥१२॥

मुनियों ने कहा—हे सब विश्व के जगदीश ! हे सम्पूर्ण विश्व के जीवों के घट-घट के ज्ञाता ! हे सृष्टि स्थिति और प्रलय के स्वामिन् ! हे परमात्मदेव ! प्रसन्न होइये ॥८॥ हे पद्मनाभ प्रभो ! धाम, कर्म और गुण के आप ही आधार हैं। ब्रह्मादि देवता भी आपके ही अवतार-विग्रहों की पूजा किया करते हैं। आप हम पर प्रसन्न होइये ॥ ९ ॥ मुनियों के यह वचन सुन कर कल्किजी ने उनसे कहा—हे मुनियो ! आपके आगे यह महान् तप परायण एवं तपस्वी कौन हैं ? ॥१०॥ गङ्गाजी की स्तुति करके आपके प्रसन्न हृदय से यह यहाँ क्यों पधारे हैं ? यह किस कारण भगवती जाह्नवी की स्तुति में लगे हैं ? इनके नाम क्या-क्या हैं ? ॥११॥ तब वे दोनों मरु देवापि प्रसन्न हृदयसे हाथ

रामावतार का प्रसंग आने पर भगवान् कल्कि अत्यन्त हर्षित हुए और उन्होंने मरु से कहा कि राम चरित्र का विस्तार सहित वर्णन करिये ॥२३॥ मरु बोले—सीतापति श्रीराम के कर्मों का वर्णन करने में समर्थ इस पृथिवी पर कौन है ? क्योंकि सहस्रवदन शेष भी उनका यश वर्णन करने में समर्थ नहीं हैं। फिर भी मैं आपकी आज्ञा के कारण भगवान् श्रीराम का पाप-ताप नाशक चरित्र को अपनी बुद्धि के अनुसार कहता हूँ ॥२४-२५॥ पुराकाल की बात है—ब्रह्मादि देवताओं के द्वारा राक्षसों के विनाशार्थ प्रार्थना किये जाने पर राम, लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न के रूप में सीतापति भगवान् रामचन्द्र जी ने सूर्यवंश में अवतार लिया था। अपने शिशु-काल में ही उन्होंने विश्वामित्र जी के यज्ञ में विघ्न उपस्थित करने वाले राक्षसों का बलपूर्वक संहार किया था॥२६॥

मुनेरनुग्रहानुगो निखिलशस्त्रविद्यास्तिगो ।
ययावतितपनप्रभो जनकराजराजत्सभाम् ॥२७॥
विधाय जनमोहनद्युतिमतीव कामद्रुहः ।
प्रचण्डकरचण्डिमा मवनभञ्जने जन्मनः ॥
ततः प्रतिमतेजसं दशरथात्मजं सानुजं
मुनेरनु यथा विधेः शशिवदादिदेव परम् ।
निरीक्ष्य जनको मुदा क्षितिसुतापतिं सम्मतं
निजोचितपणक्षमं मनसि मत्संयन्त्रायवौ ॥२८॥
स भूपपरिपूजितो जनकजेक्षितैरर्चितः
करालकठिनं धनुः करसरोरुहे सहितम् ।
विभज्य बलदृढ जय रघुवद्धेतुस्त्वकर्मध्वनि
त्रिजगतीमत परिविभाय रामो बभौ ॥२९॥
ततो जनकभूपतिर्दशरथात्मजेभ्यो ददौ
चतस्र उपतीर्मुदा वरचतुर्भ्य उद्वाहने ।
स्वलङ्कृतनिजात्मजाः पथि ततो बल भार्गव-

समर्प्य रघुपुङ्गवे निजपुरीं ययौ हर्षितः ॥४८॥
पुरन्दरकथादरः सपदि तत्र रक्षःपतिम् ।
विभीषणममीषणं समकरोत्ततो राघवः ॥४९॥
हरीश्वरगणावृतोऽवनिसुतायुतः सानुजो
रथे शिवसखेरिते सुविमले लसत्पुष्पके ।
मुनीश्वरगणान्वितो रघुपतिस्त्वयोध्यां ययौ
विवक्षय मुनिमाश्रमं गुहगृहेऽनिसरय स्मरन् ॥५०॥

फिर इन्द्र को त्रस्त करने वाला रावण जानकी जी के क्रोध से श्वास एवं श्रीराम के प्रत्यानल से दग्ध होकर पराजयी हो गया। रावण की मृत्यु हो जाने पर वानर श्रेष्ठ हनुमान जानकीजी को शुद्ध करके लाये और उन्हें श्रीराम को समर्पित कर दिया। फिर प्रसन्न चित्त से अपने स्थान को गये ॥४८॥ फिर देवराज के कहने से श्रीराम ने रावण के भाई विभीषण को राक्षसों के राज्य पर अभिषिक्त किया ॥४९॥ फिर भगवान् रामचन्द्र जी वानर आदि तथा सीताजी और लक्ष्मण को साथ लेकर अत्यन्त सुशोभित पुष्पक यान पर चढ़ कर अयोध्या नगरी के लिए चले। मार्ग में चलते हुए जब मध्य वन में पहुँचे तब उन्हें अपने मुनिवेश और गुह के गृह तथा उसकी मित्रता का स्मरण हुआ। सभी मुनियों ने उनके समीप आकर उनका पूजन किया ॥ ५० ॥

ततो निजगणावृतो भरतमातुरं सान्त्वयन्
स्वमातृगणवाक्यतः पितृनिजासने भूपतिः ।
वसिष्ठमुनिपुङ्गवैः कृतानिजाभिषेको विभुः
समस्तजनपालकः सुरपतिर्यथा संबभौ ॥५१॥
नरा बहुधनाकरा द्विजवरास्तपस्तत्पराः
स्वधर्मकृतनिश्चया स्वजनसङ्गता निर्भया. ।
घनाः सुबहुवर्षिणो वसुमती सदा हर्षिता
भवत्यतिबले नृपे रघुपतावभूत्सज्जगत् ॥५२॥

ततो रघुपतिस्तु तां सुतयुतां रुदन्तीं पुरो
जगाद दहने पुनः प्रविश शोधनायात्मनः ।
इतीरितमवेक्ष्य सा रघुपतेः पदाब्जे नता
विवेश जननीयुता मणिगणोज्ज्वलं भूतलम् ॥५६॥

फिर किसी कारण वश श्रीराम को अपना हृदय कठोर करना पड़ा और उन्होंने जानकीजी को परित्याग कर वन में पहुँचा दिया। तब महर्षि वाल्मीकि अपने द्वारा रचित रामायण का स्मरण करके दुःखित चित्त होते हुए जानकीजी को अपने आश्रम में लिवा लाये ॥५४॥ फिर जानकीजी के कुश और लव नामक दो पुत्र उत्पन्न हुए। इन दोनों राज पुत्रों ने श्रीराम के समीप पहुँच कर उनका यश गाया। फिर महर्षि वाल्मीकि ने अनिन्दित एवं देव-पूजिता जानकीजी को इन दोनों पुत्रों के सहित श्रीराम को समर्पित कर दिया ॥५५॥ दोनों पुत्रों के सहित रोती हुई जानकी को अपने सामने खड़ी देख कर श्रीराम उनसे बोले— सीते! तुम अपनी शुद्धि के लिये पुनः अग्नि-प्रवेश करो। उनके यह वचन सुन कर जानकीजी ने उनके चरणारविन्दों में प्रणाम किया और अपनी माता पृथिवी के साथ पाताल में प्रविष्ट हो गईं ॥५६॥

निरीक्ष्य रघुनायको जनकजाप्रयाणं स्मरन्
दिनेषु कृपयान्वितोऽनुजयुतोऽयमरक्षत् परम् ।
पुरःस्थितजनःस्वकं पशुभिरीश्वरः संस्पृशन्
मुदा सरयुजीवनं रथवरं परोतो विभुः ॥५७॥
ये शृण्वन्ति रघूद्वहस्य चरितं कर्णामृतं सादरात्
संसारार्णवशोषणञ्च पठतामामोददं मोक्षदम् ।
रोगाणामिह शान्तये धनजनस्वर्गादिसम्पत्तये
वंशानामपि वृद्धये प्रभवति श्रीशः परेशः प्रभुः ॥५८॥

जानकीजी को इस प्रकार पाताल में गई देख कर रामचन्द्र भी उनका स्मरण करते हुए अपने गुरु वसिष्ठ, अनुजगण तथा परिजनों

# चतुर्थ अध्याय

रामात्कुशोऽभूदतिथिस्ततोऽभून्निषधान्नभ ।
तस्मादभूत्पुण्डरीकः क्षेमधन्वाऽभवत्तत ।१।
देवानीकस्ततो हीनः परिपात्रोऽपि हीनत ।
बलाहकस्ततोऽर्कश्च रजनाभस्ततोऽभवत् ।२।
खगणाद्विधृतस्तस्माद्धिरण्यनामसञ्ज्ञितः ।
ततः पुष्पाद्ध्रुवस्तस्मात्स्यन्दनोऽथाऽग्निवर्णक ।३।
तस्माच्छीघ्रोऽभवत्पुत्र पिता मेऽतुलविक्रम ।
तस्मान्मरुं मां कऽपीह बुधञ्चापि सुमित्रकम् ।४।
कलापग्राममासाद्य विद्धि सत्तापसि स्थितम् ।
तवावतारं विज्ञाय व्यासात्सत्यवतीसुतात् ।
प्रतीक्ष्य कालं लक्षाब्दं कलेः प्राप्तमवान्तिकम् ।
जन्मयोद्य घसा राज्ञोर्नाशन धर्मशासनम् ।
यशःकीर्तिकरं सर्वकामपूरं परात्मनः ।६।

उन श्रीराम के पुत्र कुश हुए। कुश के अतिथि, अतिथि के निषध, निषध के नभ, नभ के पुण्डरीक और पुण्डरीक के पुत्र क्षेमधन्वा हुए ॥१॥ क्षेमधन्वा के पुत्र देवानीक, देवानीक के हीन, हीन के परिपात्र, परिपात्र के बलाहक, बलाहक के अर्क और अर्क के पुत्र रजनाभ हुए ॥ २॥ रजनाभ के खगण, खगण के विधृत, विधृत के हिरण्यनाभ, हिरण्यनाभ के पुष्प, पुष्प ध्रुव, के ध्रुव के स्यन्दन और स्यन्दन के पुत्र

हे प्रभो! प्रलय का अन्त होने पर आपके नाभिकमल से ब्रह्माजी की उत्पत्ति हुई थी। उन ब्रह्माजी के पुत्र अत्रि हुए। अत्रि के चन्द्रमा, चन्द्रमा के बुध, बुध के पुरूरवा, पुरूरवा के नहुष और नहुष के पुत्र ययाति हुए। उन ययाति ने अपनी पत्नी देवयानी के गर्भ से यदु और तुर्वसु नामक दो पुत्रों को जन्म दिया ॥९-१०॥ हे माधव! उन्हीं ययाति ने शर्मिष्ठा नाम की पत्नी से द्रुह्यु, अनु और पुरु नामक तीन पुत्र उत्पन्न किये। जैसे सृष्टिकाल में भूतादि के द्वारा पञ्चभूतों की उत्पत्ति होती है वैसे ही ययाति से इन पाँच पुत्रों की उत्पत्ति हुई ॥११॥ पुरु का पुत्र जनमेजय हुआ, जनमेजय के प्रचिन्वान्, प्रचिन्वान् के प्रवीर, प्रवीर के मनस्यु, मनस्यु के अभयद, अभयद के उरुक्षय उनके त्र्यारुणि, त्र्यारुणि के पुष्करारुणि, पुष्करारुणि के बृहत्क्षेत्र और बृहत्क्षेत्र के पुत्र हस्ती हुए। इन हस्ती नामक राजा के नाम पर ही हस्तिनापुर नामक नगर की स्थापना हुई ॥१२-१३॥

अजमीढोऽद्विमीढश्च पुरुमीढस्तु तत्सुताः ।
अजमीढादभूदृक्षस्तस्मात्संवरणात्कुरुः ॥१४॥
कुरोः परिक्षित्सुधनुर्जह्नुर्निषध एव च ।
सुहोत्रोऽभूत्सुधनुषश्च्यवनाच्च ततः कृती ॥१५॥
ततो बृहद्रथस्तस्मात्कुशाग्रादृषभोऽभवत् ।
ततः सत्यजितः पुत्रः पुष्पवान्नहुषस्ततः ॥१६॥
बृहद्रथान्यभार्यायां जरासन्धः परन्तपः ।
सहदेवस्ततस्तस्मात्सोमापिश्च श्रुतश्रवाः ॥१७॥
सुरथाद्विदूरथस्तस्मात्सार्वभौमोऽभवत्ततः ।
जयसेनाद्रथानीकोऽभूद्युतायुस्तत्पुत्र क्रोधनः ॥१८॥

हस्ती के तीन पुत्र हुए। उनके नाम अजमीढ, द्विमीढ और पुरुमीढ हुए। अजमीढ के पुत्र ऋक्ष, ऋक्ष के संवरण और संवरण के पुत्र कुरु हुए ॥१४॥ कुरु के पुत्र परीक्षित, परीक्षित के सुधनु, जह्नु और निषध—यह तीन पुत्र हुए। सुधनु के पुत्र सुहोत्र और सुहोत्र के पुत्र

आप दोनों परम धर्मज्ञ राजा हैं। [redacted] अतः आप मेरे आदेश को मान कर राज्य ग्रहण कर उसका परिपालन करो ।२२-२३।

मरो त्वामभिषेक्ष्यामि निजयोध्यापुरेऽधुना ।
हत्वा म्लेच्छानधर्मिष्ठान्प्रजाभूतविहिंसकान् ।२४।
देवापे तव राज्ये त्वां हास्तिनापुरपत्तने ।
अभिषेक्ष्यामि राजर्षे हत्वा पुक्कसवानरौ ।२५।
मथुरायामहं स्थित्वा हरिष्यामि तु वो भयम् ।
शय्याकर्णानुष्ट्रमुखान् कञ्जान् बिलोदरान् ।२६।
हत्वा कृतं युगं कृत्वा पालयिष्याम्यहं प्रजाः ।
तपोवेषं त्यज त्वं स्थौ समारुह्य रथोत्तमम् ।२७।
युवां शस्त्रास्त्रकुशलौ सेनागणपरिच्छदौ ।
भूत्वा महारथौ लोके मया सह चरिष्यथः ।२८।

हे मरो ! अब मैं प्रजाओं का पीड़न करने वाले, जीव-हिंसक अधर्मी म्लेच्छों का संहार करके आपको अपनी राजधानी अयोध्या में अभिषिक्त करूँगा ।२४। हे देवापे ! हे राजर्षे ! युद्धक्षेत्र में पुक्कसों को मार कर मैं आपको राजधानी हस्तिनापुर के राज्य पर आपको अभिषिक्त करूँगा ।२५। मैं मथुरा नगरी में निवास करता हुआ तुम्हारे भय [redacted] नष्ट करूँगा तथा शय्याकर्ण, उष्ट्रमुख और बिलोदर आदि को मार कर सत्युग की स्थापना और प्रजा की रक्षा करूँगा। तुम अभी इस तपस्वी वेश का त्याग करो और श्रेष्ठ रथ पर आरोहण करो ।२६-२७। तुम सभी शस्त्रास्त्र विद्या में पारंगत एवं महारथी हो, अतः हमारे साथ ही विचरण करो ।२८।

विशाखयूपभूपालस्सुतयां भिनयान्वितान् ।
विवाहे रुचिराश्वाङ्गी सुन्दरी त्वां प्रशास्यति ।२९।
साधो भूपाल लोकानां स्वस्तये कुरु मे वचः ।
रुचिराश्वसुता शान्ता देवापे त्वं समुद्वह ।३०।
इत्याश्वासकथा: कल्केः श्रुत्वा तौ मुनिभिः सह ।
विस्मयाविष्टहृदयौ मेनाते हरिमीश्वरम् ।३१।
इति पृथ्व्यभयदे आकाशात्पुष्पवर्षमभिनयौ ।

लोकातीतो निजजनुषकृज्जातिताऽग्रमंसघ-
स्तेजोराशिःमनकसदृशो मस्करी पुष्कराक्षः ॥३८॥

तभी कल्किजी ने कहा—यह सभी को विदित है कि तुम दोनों राजवंश में विश्व-रक्षा और पृथिवी के पालनार्थ उत्पन्न हुए हो। तुम्हारी उत्पत्ति सूर्य, चन्द्र, यम और कुबेर के अंश से हुई है ॥३४॥ अब तक तुम अपने रूप को छिपाये रहे हो। परन्तु अब, जब यहाँ मेरे पास आये हो तो मेरी आज्ञा से इन्द्र द्वारा भेजे गये इन रथों पर आरूढ़ हो जाओ ॥३५॥ पद्मापति कल्किजी के द्वारा उक्त वचन कहे जाने पर आकाश से देवताओं ने पुष्पवृष्टि और मुनियों ने स्तुति की ॥३६॥ मन्द वायु प्रवाहित होने लगा। शिवजी के जटा भार से उन्मुक्त गंगा-जल के मिलने से विभूति भीग गई। मन्द पवन ने उस विभूति के कण रूपी परागों को उड़ा कर पार्वती के अंगों में लगाते हुए कल्याण गुण की प्राप्ति की ॥३७॥ तभी सनक मुनि के समान परम तेजस्वी, धर्म अयन रूप सुरुचिर जटाओं को धारण किये और हाथ में दण्ड लिए एक ब्रह्मचारी वहाँ आये। उनकी देह कान्ति तप्त स्वर्ण के समान चमचमा रही थी। मनोहर वल्कधारी उन कमललोचन दिव्य महापुरुष के मुख पर प्रसन्न भाव परिलक्षित हो रहा था। उनके तेजोमय शरीर का स्पर्श होने ही संसार के सम्पूर्ण पापों का क्षय हो रहा था ॥३८॥

—※—

# पंचम अध्याय

अथ कल्किः समालोक्य सदसाम्पतिभिः सह ।
समुत्थाय ववन्दे तं पाद्यार्घ्याचमनादिभिः ॥१॥
पूजां संवेश्य तं भिक्षुं सर्वाश्रमनमस्कृतम् ।
पप्रच्छ को भवानत्र मम भाग्यादिहागतः ॥२॥
प्रायशो मानवा लोके लोकानां पारणेच्छया ।
चरन्ति सर्वसुहृदः पूर्णा विगतकल्मषाः ॥३॥
अहं कृतयुगं श्रीश त्वदादेशकरं परम् ।
तवाविर्भावविभवमीक्षणार्थमिहागतम् ॥४॥
निरुपाधिर्भवान्कालः सोपाधित्वमुपागतः ।
क्षणदण्डलवाद्यङ्गैर्मायया रचितं स्वया ॥५॥
पक्षाहोरात्रमासास्तु संवत्सरयुगादयः ।
तवेच्छया चरन्त्येते मनवश्च चतुर्दश ॥६॥

सूत बोले—उस ब्रह्मचारी को देखते ही भगवान् कल्कि ने अपने सभासदों के सहित उठ कर पाद्य, अर्घ्य और आचमन आदि से उनका पूजन किया ।१। सभी आश्रमों के द्वारा नमस्कार योग्य उन भिक्षु ब्रह्मचारी को आदर पूर्वक बैठा कर कल्किजी ने प्रश्न किया—आप कौन हैं ? हमारे सौभाग्य से ही आपका यहाँ आगमन हुआ है ।२। पापों से परे रहने वाले जो साधुजन सब के सुहृद हैं, वे लोक-कल्याणार्थ ही पृथिवी पर विचरण किये करते हैं ।३। भिक्षु ने कहा—हे श्रीपते ! मैं आपका आज्ञाकारी सत्युग हूँ । आपके अवतार का प्रत्यक्ष प्रभाव देखने के निमित्त ही यहाँ उपस्थित हुआ हूँ ।४। आप निरुपाधि एव

साक्षात् काल स्वरूप हैं। परन्तु काल, दण्ड और सत्वादि गुणों के द्वारा इस समय उपाधि सहित हो गए हैं। यह सम्पूर्ण विश्व आपकी ही माया से प्रकट हुआ है।५। आपकी ही सत्ता का अनुभव करते हुए यह पक्ष, दिवस, रात्रि, मास, ऋतु संवत्सर, युगादि काल एवं चौदहों मनु-यह सभी नियमित रूप से विचरण करते हैं।६।

स्वायम्भुवस्तु प्रथमस्ततः स्वारोचिषो मनुः।
तृतीय उत्तमस्तास्चतुर्थस्तामसः स्मृतः।७।
पञ्चमो रैवतः षष्ठश्चाक्षुषः परिकीर्तितः।
वैवस्वतः सप्तमो वै ततः सावर्णिरष्टमः।८।
नवमो दक्षसावर्णिर्ब्रह्मसावर्णिकस्ततः।
दशमो धर्मसावर्णिरेकादशः स उच्यते।९।
रुद्रसावर्णिरस्तत्र मनुर्वै द्वादशः स्मृतः।
त्रयोदशमनुर्देवसावर्णिर्लोकविश्रुतः।१०।
चतुर्दशेन्द्रसावर्णिरेते तव विभूतयः।
यान्त्यायान्ति प्रकाशन्ते नामरूपादिभेदतः।११।
द्वादशाब्दसहस्रेण देवानाञ्च चतुर्युगम्।
चत्वारि त्रीणि द्वे चैकं सहस्रगणितं मतम्।१२।
तावच्छतानि चत्वारि त्रीणि द्वे चैकमेव हि।
सन्ध्याक्रमेण तेषान्तु सन्ध्यांशोऽपि तथाविधः।१३।

पहले मनु स्वायंभुव, दूसरे स्वारोचिष, तीसरे उत्तम, चौथे तामस, पाँचवे रैवत छठवें चाक्षुष, सातवें वैवस्वत, आठवें सावर्णिक, नवें दक्षसावर्णि, दसवें ब्रह्मसावर्णि, ग्यारहवें धर्म सावर्णि, बारहवें रुद्र सावर्णि, तेरहवें देव सावर्णि और चौदहवें इन्द्र सावर्णि-यह चौदहों मनु आपकी ही विभूति रूप है। यह सब अपने-अपने नाम रूपादि के भेद से चलते हुए प्रकाशित होते हैं।७-११। बारह हजार दिव्य वर्षों की एक चतुर्युगी होती है, जिसके अनुसार चार हजार दिव्य वर्षों का सतयुग, तीन हजार दिव्य वर्षों [illegible] त्रेता, दो हजार दिव्य वर्षों का द्वापर

जब प्रलय काल बीत जाता है [redacted] आपके नाभि-कमल से उनका पुन, उद्भव होता है।१६। मैं उक्त काल का अंश रूप ही कृतयुग हूँ। मेरे द्वारा श्रेष्ठ धर्म पाला जाता है। मेरे द्वारा सम्पूर्ण प्रजा धर्म का अनुष्ठान करते हुए धन्य हो जाती है इसी लिए ज्ञानीजन मुझे कृतयुग कहते हैं।१७। सत्ययुग के इस प्रकार के वचनों को सुन कर अपने जनों के सहित कल्किजी परम हर्षित हुए।१८। कलियुग के नाश में समर्थ कल्किजी ने सतयुग को आया देख [redacted] कलियुग के शासन में स्थित विशसन नामक नगरी में युद्ध करने की इच्छा करते हुए अपने अनुयायियों से बोले।१६। हाथी पर आरूढ़ होकर युद्ध करने वाले, अश्व और रथ पर चढ़ कर युद्ध करने वाले तथा पदाति सैनिक जो देह पर अद्भुत स्वर्णाभूषण और शस्त्रास्त्रों के धारण करने वाले हैं, ऐसे युद्ध-कुशल वीरों की गणना करो।२०।

# षष्ठ अध्याय

इति तौ मरुदेवापी श्रुत्वा कल्केर्वचः पुरः ।
कृतोद्वाहौ रथारूढौ समायातौ महाभुजौ ।१।
नानायुधधरौ सैन्यसंवृतौ शूरमानिनौ ।
बद्धगोधाङ्गुलित्राणौ दंशितौ बद्धहस्तकौ ।२।
कार्ष्णायसशिरस्त्राणौ धनुर्द्धरधुरन्धरौ ।
अक्षौहिणीभिः षड्भिस्तु कम्पयन्तौ भुवं भरैः ।३।
विशाखयूपभूपस्तु गजलक्षं समावृतः ।
अश्वं सहस्रनियुतं रथं सप्तसहस्रकं ।४।
पदातिभिर्द्विलक्षैश्च शस्त्रैर्धृतकार्मुकैः ।
वातोद्धूतोत्तरोष्णीषैः सर्वतः परिवारितः ।५।
रुधिराश्वसहस्राणां पञ्चाशद्भिर्महारथैः ।
गजेन्द्रैर्दशसाहस्रैस्त्रिलक्षैर्वृतो बभौ ।६।

सूतजी बोले—कल्किजी की आज्ञा से मरु और देवापि ने विवाह कर लिया और ये दोनों महाबाहु दिव्य रथों पर आरूढ़ हुए वहाँ आ पहुँचे ।१। अपने महाबली होने का अभिमान रखने वाले वे दोनों वीर अपने देह को सुरक्षित किये हुए और अंगुलियों में त्राण धारण किए हुए थे । अस्त्रशस्त्रों से भले प्रकार सुसज्जित उन वीरों के साथ भारी सेना थी ।२। वे अपने शिरों पर कार्ष्ण्य धातु का शिरस्त्राण धारण किये थे तथा सर्वश्रेष्ठ धनुष बाणों से सज्जित अपनी छः अक्षौ-

हिली सेना से पृथिवी को कम्पित कर रहे थे ।३। विशाखयूप-नरेश भी पदनी एक लाख हाथी, एक करोड़ घोड़ों और सात हजार रथों से सम्पन्न सेना के साथ थे ।४। उनके साथ दो लाख पैदल सैनिक धनुष बाणों से सुसज्जित थे। वायु के झोंकों से उनके सफेद घोर दुरूप हिल रहे थे ।५। इनके अतिरिक्त पचास हजार लाल वर्णों के अश्व, दस हजार मदमत्त गज छः करोड़ महारथी तथा नौ लाख पदाति थे ।६।

अक्षौहिणीभिर्दशभिः कल्किः परपुरञ्जय ।
समावृतस्तथा देवैर्देवमिन्द्रो दिवि स्वराट् ।७।
भ्रातृपुत्रसुहृद्भिश्च मुदितः सैनिकैर्वृतः ।
ययौ दिग्विजयाकाङ्क्षी जगतामीश्वरः प्रभुः ।८।
काले तस्मिन्द्विजो भूत्वा धर्मः परिजनैः सह ।
समाजगाम कलिना बलिनापि निराकृत । ९।
ऋतं प्रसादमभयं सुखं मुदमथ स्वयम् ।
योगमर्थं तथाऽदर्पं स्मृतिं क्षेमं प्रतिश्रयम् ।१०।
नरनारायणौ चोभौ हरेरंशौ तपोव्रतौ ।
धर्मस्त्वेतान्समादाय पुत्रान्स्त्रीश्चागतस्त्वरन् ।११।
श्रद्धा मैत्री दया शान्तिस्तुष्टिः पुष्टिः क्रियोन्नतिः
बुद्धिर्मेधा तितिक्षा च ह्रीर्मूर्तिर्धर्मपालकाः ।१२।
एतास्तेन सहायाता निजबन्धुगणैः सह ।
कल्किमालोकितुं तत्र निजकार्यं निवेदितुम् ।१३।

शत्रु पुरी के विजेता कल्किजी स्वर्ग में सुशोभित सुदर्शन इन्द्र के समान दस अक्षौहिणी सेना के साथ परमन्त शोभा को प्राप्त हुए ।७। इस प्रकार भाई, पुत्र, सुहृद और सैन्य-समूह से सम्पन्न होकर जगदीश्वर कल्किजी ने दिग्विजय की इच्छा से प्रस्थान किया।८। तभी कलियुग के द्वारा निग्रह किया हुआ धर्म ब्राह्मण वेश में वहाँ उपस्थित हुआ ।९। ऋत, प्रसाद, अभय, सुख आनन्द, योग, अर्थ, अदर्प, स्मृति, क्षेम और प्रतिश्रय नामक उसके सेवक साथ थे ।१०। भगवान् विष्णु

तथा दयावन्त प्रभु का पूजन कर प्रणाम और स्तुति करने लगा ।१८। धर्म बोला—हे प्रभो ! मैं अपना वृत्तान्त निवेदन करता हूँ, इसे सुनिये ! मैं ब्रह्मस्वरूप धर्म आपके वक्ष स्थल से उत्पन्न हुआ हूँ। मेरे द्वारा सभी प्राणियों के कार्यों की सिद्धि होती है ।१९।

देवानामग्रणीर्हव्यकव्यानां कामधुग्विभुः ।
तवाज्ञया चराम्येव साधुकीर्तिकृदन्वहम् ।२०।
सोऽहं कालेन बलिना कालनाम्ना निराकृतः ।
शककाम्बोजशबरैः सर्वैरावासवासिना ।२१।
अधुना तेऽखिलाधार ! पादमूलमुपागतः ।
यथा संसारकालाग्निसन्तप्ता साधवोऽर्द्दिता, ।२२।
इति वाग्भिरपूर्वाभिर्धर्म्मस्य परितोषितः ।
कल्किः कल्कहर श्रीमानाह सहर्षवचनैः ।२३।
धर्म कृतयुगं पश्य भव चण्डानुशासनम् ।
मा जानासि यथा जातं धातुर्वाचितविग्रहम् ।२४।
कीटाकैर्बौद्धदलनमिति मत्वा सुखी भव ।
सर्वदेशगतानामन्येषां तत्रापदप्रकारिणाम् ।
जिघांसुर्यामि संग्रामे चर मा त्वं निर्विभरः ।२५।

देवताओं में प्रथम गणना योग्य मैं यज्ञांश अर्थात् हव्य-कव्य के भोग का अधिकारी हूँ। मैं यज्ञ फल प्रदान करके साधुजन का अभीष्ट पूर्ण करता हूँ। आपकी आज्ञा से मैं सदैव साधुओं का कार्य सिद्ध करता हुआ घूमता हूँ ।२०। इस समय शक, कम्बोज, शबर आदि कलियुग के शासन में रहते हैं। कालक्रम के कारण मैं उस बलवान् कलि से ही हारा हुआ हूँ ।२१। हे अखिलाधार ! इस समय साधुजन विश्वरूपी कालाग्नि से संतप्त एवं पीड़ित हैं। इसी लिए मैं आपके चरणों की शरण में उपस्थित हुआ हूँ ।२२। धर्म के इन अपूर्व वचनों को सुन कर पाप हारी कल्कि जी धर्म के लिए प्रसन्न करने वाले वचन कहने लगे ।२३। उन्होंने कहा—हे धर्म ! इधर देखो, सत्ययुग का आगमन हो चुका

सारथि, अग्नि शासन रूप आश्रय हुआ । इस प्रकार धर्म रूप नायक क्रियानुष्ठान रूपी महाबल से समन्वित होकर चल दिया ।३१।

यज्ञदानतपः पात्रैर्यमैश्च नियमैर्वृतः ।
खशकाम्बोजकान्सर्वाञ्छबरान्बर्बरानपि ।३२।
जेतुं कल्किर्ययौ यत्र कलेरावाससमीप्सितम् ।
भूतावासबलोपेतं सारमेयखराकुलम् ॥३३॥
गोमांसपूतिगन्धाढ्यं काकोलूकशिवावृतम् ।
स्त्रीणां दुर्द्यूतकलहविवादव्यसनाश्रयम् ।३४।
घोरं जगद्भयकरं कामिनीस्वामिनं गृहम् ।
कलिः श्रुत्वोद्यमं कल्केः पुत्रपौत्रवृतः क्रुधा ।३५।
पुराद्विशसनाख्यायात्स चकाक्षरथोपरि ।
धर्मः कलिं समालोक्य ऋषिभिः परिवारितः ।३६।
युयुधे तेन सहसा कल्किवाक्यप्रचोदितः ।
ऋतेन दम्भः संग्रामे प्रसादो लोभमाह्वयत् ।३७।

इस प्रकार यज्ञ, दान, तप, यम, नियम आदि से सम्पन्न हुए भगवान् कल्कि खश, कम्बोज, शबर तथा बर्बर आदि म्लेच्छों की विजय कामना से कलि के आवास वाले स्थान में पहुंचे । वहां भूतों का दृढ़ आवास होने से उस स्थान में सब ओर श्वान भूँकते थे । ३२–३३ । उस स्थान में गौ मांस की दुर्गंध आ रही थी । कौओं और उल्लुओं से पूर्ण तथा द्यूत का आश्रय एवं स्त्रियों के विवाद रूपी क्लेश इसमें भरा हुआ था ।३४। संसार के लिए भयप्रद यह अपनी भय [illegible] प्रतीत होती थी । वहां के पुरुष स्त्रियों की आज्ञा के अनुवर्ती थे । वहां पर अधीश्वर कल्कि जी का आक्रमण सुन कर अपने पुत्र-पौत्रादि के सहित उल्लू की ध्वजा वाले रथ पर आरूढ़ होकर विशसनपुरी से बाहर आया । उस कलि को देख कर भगवान् कल्कि की आज्ञानुसार ऋषियों के सहित धर्म ने उसके साथ संग्राम प्रारम्भ किया । दम्भ से ऋत और लोभ से प्रसाद भिड़ गया ।३५–३७।

युग्भौ परिवृतौ मृत्युजिवावेकत्र योधनात् ।४५।
तान्यां स युयुधे कल्किः सेनागणसमन्वितः :
सुमहान् कल्किसैन्यानां समरस्तुमुलोऽभवत् ।४६।
हे'षितैवृ'हितैर्दन्तघाव्दैष्टङ्कारनादितैः ।
शूरोरःक्ष्वेडितैर्वाहुवेगै' सशब्दस्तलताडनैः ।४७।
सपूरिता दिशः सर्वा लोका नो शर्म लेभिरे ।
देवाश्च भयसन्त्रस्ता दिवि व्यस्तपथा ययुः ।४८।
पादोरुदण्डं खड्गशक्त्यृष्टिशूलैर्गदाघातैर्वाणपातैश्च घोरैः ।
युद्धे शूराश्छिन्नबाहाङ्घ्रिमध्या पेतुः सख्ये शतशः कोटिशश्च

दैत्यों में श्रेष्ठ यह दोनों भाई घोर युद्ध में प्रवीण, महाबली और देवताओं को भयभीत करने में समर्थ थे। इन दोनों का रूप एक सा था ।४४। यह दोनों दिग्विजयी, वज्र जैसे कठोर शरीर वाले थे। दोनों मिल कर मृत्यु को भी युद्ध में जीत लेने में समर्थ थे। अपनी बलवती सेना के सहित यह दोनों सदा आरण्य कर पैदल ही युद्ध में तत्पर हुए ।४५। इन कोक विकोक के साथ कल्कि जी का घोर सग्राम हो रहा था उनकी सेना के प्रमुख वीर भयकर युद्ध कर रहे थे ।४६। अश्वों का हीसना, हाथियों की चिघाड़ तथा शस्त्रों का शब्द, धनुषों की टकार, वीरों के भुजाघात आदि से भयङ्कर भीषण शब्द होने लगा ।४७। उस शब्द से दसों दिशाएँ गूँज उठी। कोई भी लोक भय-रहित नहीं था। देवता भी डर के कारण गगन मार्ग से उल्टे-सीधे मार्गों से भागने लगे ।४८। खड्ग, दण्ड, खड्ग, शक्ति, शूल, गदा तथा भयकर बाणों के आघात से करोड़ों शूरों के हाथ, पैर, कटि आदि विच्छिन्न अंग कट-कट कर गिर रहे थे, जिनसे युद्ध भूमि आच्छादित होने लगी थी ।४९।

—✽—

अपने कुल के अग्र रथ से सार-हीन होता हुआ अपने गृह में जा पहुँचा ।४। उधर अश्व के द्वारा पदाघात को प्राप्त हुए कोक का शिर कट गया। कुत्तो से युक्त उसका रथ छिन्न भिन्न हो गया। तब वह उसे छोड़ कर रवन वमन करता हुआ रण क्षेत्र से भाग खड़ा हुआ ।५। अभय में युद्ध करता हुआ क्रोध भी हार गया। उसके नेत्रो में लाली छाई थी। चूहो से युक्त दुर्गन्ध पूर्ण अपने छिन्न-भिन्न रथ को वहीं पड़ा छोड़ कर वह भी विशसनपुरी में जा घुसा ।६।

भय शूलतलाघातादगतासु र्यपतद्भुवि ।
निरयो मुदमुष्टिभ्यां पीड़ितो यममाययौ ।७।
आधिव्याध्यादय सर्वे त्यक्त्वा वाहमुपाद्रवन् ।
नानादेशान्भयोद्विग्न कृतवाणप्रपीड़िता' ।८।
धर्म कृतेन सहितो गत्वा विशसन कलेः ।
नगर बाणदहनैर्ददाह कलिना सह ।९।
कलिर्विप्लुष्टसर्वाङ्गो मृतदारो मृतप्रज ।
जगामैको रुदन्दीनो वर्षान्तरमलक्षित ।१०।
मरुस्तु शककाम्बोजाञ्छन्नैर्दिव्यास्त्रतेजसा ।
देवापि शबराश्चोलान्बर्बरांस्तद्गणानपि ।११।
दिव्यास्त्रशस्त्रसम्पातैरदर्दयामास वीर्यवान् ।
विशाखयूपभूपालः पुलिन्दान्पुक्कसानपि ।१२।

शूल के तलाघात से आहत हुआ भय प्राण त्याग कर धराशायी हुआ। प्रीति के मुष्टि प्रहार से पीड़ित हुआ निरय भी तुरन्त ही यमा- लय को चला गया ।७। सत्युग के बाणो से आहत हुई आधि-व्याधि अपने वाहनो का परित्याग करके इधर-उधर भाग गई ।८। इसके पश्चात् सत्युग को साथ लेकर धर्म कलि की राजधानी विशसन में प्रविष्ट हुआ और उसने कलि के सहित सम्पूर्ण नगर को अपनी बाणा- ग्नि से जला दिया ।९। कलि के सभी अग गल गये। उसकी सतति और पत्नी भी मरण को प्राप्त हुई और वह रुदन रोता हुआ अप्रकट रूप

रहे थे ।१६। फिर समर विजेता महाबाहु कल्कि जी ने क्रोध में भर कर भल्लास्त्र के द्वारा विकोक का सिर छेदन कर दिया ।१७। महाबली विकोक मृत्यु को प्राप्त हो गया था। परन्तु जैसे ही उसके भाई कोक ने उसे देखा वैसे ही वह पुनर्जीवित हो गया। यह देख कर सभी देवगण और स्वयं कल्कि जी भी आश्चर्य करने लगे ।१८।

प्रतिकर्तुं गदापाणेः कोकस्याप्यच्छिनच्छिरः।
मृतः कोको विकोकस्य दृष्टिपातात्समुत्थितः ।१६।
पुनस्तौ मिलितौ तेन युयुधाते महाबलौ।
कामरूपधरौ वीरौ कालमृत्यू इवापरौ ।२०।
खड्गचर्मधरौ कल्किं प्रहरन्तौ पुनः पुनः।
कल्किः क्रुधा तयोस्तद्वद्वाणेन शिरसी हृते ।२१।
पुनर्लग्ने समालोक्य हरिश्चिन्तातरोऽभवत्।
विसर्ज्यत्वमथ घोटकम् तुरगस्तावताडयत् ।२२।
कालकल्पो दुराधर्षो तुरगेणार्दितौ भृशम्।
पश्चाद्भ्यां मृत्युवाणैरमर्षाताम्रलोचनौ ।२३।
तयोर्भुजान्तरं सोऽश्व क्रुधा समदयद्भृशम्।
तौ तु प्रभिन्नास्थिभुजौ विदारिताङ्गदकार्मुकौ:
पुच्छं जगृहतुः सप्तेर्गोपुच्छं बालकाविव ।।२४।

फिर कल्कि जी ने विकोक को पुनर्जीवित करने वाले गदापाणि कोक का ही उच्छेद कर दिया। इस प्रकार कोक मर गया, परन्तु जैसे ही उसे विकोक ने देखा, वैसे ही वह भी पुनर्जीवित हो उठा ।१६। तब इच्छानुसार रूप धारण में समर्थ महाबली कोक-विकोक दोनों मिल कर कल्किजी के साथ दूसरे काल के समान घोर युद्ध करने लगे ।२०। वह खड्ग और ढाल धारण कर बारम्बार कल्किजी पर आघात करने लगे। तब कल्किजी ने अत्यन्त क्रोधित होकर उन दोनों के ही अपने बाणों से मस्तक उड़ा दिये ।२१। परन्तु, अब दोनों के ही मस्तक अपने-अपने धड़ में स्वयं जुड़ गये, तब तो कल्कि जी को बड़ी चिन्ता हुई। फिर वे कोक-विकोक द्वारा अपने पर प्रहार होते देख कर स्वयं भी

निमिष पुन, ललकारने लगे ।२६। तभी ब्रह्मा जी वहाँ आये और कल्किजी से हाथ जोड़ कर बोले कि हे प्रभो ! यह कोक-विकोक शस्त्रास्त्रों से मृत्यु को प्राप्त नहीं हो सकते ।२७। इन दोनों को एक समय में ही थप्पड़ मार कर इनका वध कर दीजिये। क्योंकि जब तक यह दोनों परस्पर एक दूसरे को देखेंगे, तब तक इनकी मृत्यु संभव नहीं है। अतः आप इसी प्रकार इनको मारिये ।२८। ब्रह्माजीके वचन सुन कर कल्किजीने शस्त्रास्त्र और वाहन का परित्याग कर दिया और दोनों दानवों के मध्य पहुँच कर दोनों हाथों से एक साथ उन दोनों के वज्र के समान मुष्टि-प्रहार किया, जिससे उनका मस्तक चूर्ण हो गया ।२९। देवताओं के लिए भयप्रद और सब जीवों का अनिष्ट करने में तत्पर वे दोनों दानव मस्तकों के चूर्ण होने से टूट कर गिरते हुए पर्वत-शिखरों के समान धरती पर आ गिरे ।३०।

तद्दृष्ट्वा महदाश्चर्यं गन्धर्वाप्सरसां गणाः ।
ननृतुर्जगुस्तुष्टुवुश्च मुनयः सिद्धचारणाः ।
देवाश्च कुसुमासारैर्ववृषुर्हृष्टमानसाः ।३१।
दिवि दुन्दुभयो नेदुः प्रसन्नाश्चाभवन्दिशः ।
तयोर्वधप्रमुदितः कविर्दशसहस्रकान् ।
सारथान्महारथान्साक्षादहनद्दिव्यसायकैः
प्राज्ञः शतसहस्राणि योधानां रणमूर्द्धनि ।
क्षय निन्ये सुमन्त्रस्तु रथिनां पञ्चविंशतिः ।३३।
एवमन्ये गार्ग्यभर्ग्यविशालाद्या महारथान् ।
निजघ्नुः समरे क्रुद्धा निषादान्म्लेच्छबर्बरान् ।३४।
एवं विजित्य तान्सर्वान्कल्किर्मूर्पगणैः सह ।
कृपाकर्णांश्च भल्लाटनगरञ्जेतुमाययौ ।३५।
नानावाद्यैर्लोकसंघैर्वरास्त्रैर्नानावस्त्रैर्भूषणैर्भूषिताङ्गैः
नानावहैश्चामरैर्वीज्यमानैर्यातोद्योद्दृप्तं कल्किरत्तुप्रसेन ।३६

यह देख कर अत्यन्त आश्चर्य में भरे गंधर्व और अप्सराएं

# अष्टम अध्याय

सेनागणैः परिवृत कल्किर्नारायणः प्रभुः ।
भल्लाटनगरं प्रायात्खड्ग धृक्सप्तिवाहन ॥१॥
स भल्लाटेश्वरो योगी ज्ञात्वा विष्णुं जगत्पतिम् ।
निजसेनागणैः पूर्णो योद्धुकामो हरिं ययौ ॥२॥
स हर्षोत्पुलकः श्रीमान्दीर्घाङ्गः कृष्णभावनः।
शशिध्वजो महातेजा गजायुतबलः सुधी ॥३॥
तस्य पत्नी महादेवी विष्णुव्रतपरायणा ।
सुशान्ता स्वामिनं प्राह कल्किना योद्धुमुद्यमम् ॥४॥
नाथ कान्त जगन्नाथं सर्वान्तर्यामिनं प्रभुम् ।
कल्किं नारायणं साक्षात्कथं त्वं प्रहरिष्यसि ॥५॥
सुशान्ते परमो धर्म्मः प्रजापतिविनिर्मितः ।
युद्धे प्रहार [सर्वत्र गुरौ शिष्ये हरेरिव ॥६॥

सूत जी बोले—तदनन्तर अपने अश्व पर चढ़कर हुए कल्कि जी खड्ग धारण किये हुए, सेना के सहित भल्लाट नगर में पहुँचे।१। योगिराज भल्लाट नरेश ने कल्कि जी को साक्षात् जगदीश्वर विष्णु जाना और वह उनसे युद्ध करने के लिए सेना सहित नगर से बाहर चले।२। उस समय वह दीर्घांग, श्रीमान्, कृष्ण भक्त, महाबली एवं महा तेजस्वी राजा शशि ध्वज हर्ष से पुलकित हो रहे थे।३। उन राजा की पत्नी विष्णु व्रत-परायणा महादेवी सुशान्ता थी। उसने जब अपने पति को कल्कि जी से युद्ध के लिए जाने को उद्यत देखा तब वह कहने लगी।४। हे नाथ! हे स्वामिन्! कल्कि जी तो साक्षात् जगन्नाथ विष्णु

सेवा-स्वरूप विलाप लीला मात्र ही समझना चाहिये ।१०। ईश्वर के अवतार धारण करने पर कामादि माया रूप दैहिक गुणों का समन्वित होना भी अनिवार्य है। जब कामादि विषयों का आरोपित होना देह धर्म ही है, तो उनके शरीर में भी वह क्यों नहीं प्रगट होंगे ? ।११। पूर्ण ब्रह्म स्वरूप ईश्वर ब्रह्म कहे जाते हैं और जब वह शरीर धारण कर लेते हैं तब उन्हें शरीरिक कहते हैं। सेवक की भेद दृष्टि के लय होने अर्थात् अनेकत्व की उपलब्धि होने पर उनका जन्म लय और उदय भी इसी प्रकार संभव है ।१२।

सेव्यसेवकता विष्णोर्माया सेवेति कीर्तिता ।
इतीदं तस्य चेष्टया त्रिवर्गजनिका सताम् ।१३।
अतोऽहं कल्किना योद्धुं यामि कान्ते स्वसेनया ।
त्वं न पूजय कान्तेऽत्र कमलापतिमीश्वरम् ।१४।
कृतार्थोऽहं त्वया विष्णुसेवासम्मिलितात्मना ।
स्वामिन्निह परत्रापि वैष्णवो प्रथिता गतिः ।१५।
इति तस्या वल्गुवाग्भिः प्रणतायाः शशिध्वजः ।
आत्मानं वैष्णवं मेने साधु रेमे हरिं स्मरन् ।१६।
तामालिङ्ग्य प्रमुदितः शूरैर्नृपैरावृतः ।
वदन्नाम स्मरन्विष्णोर्वैष्णवैर्योद्धुं ययौ ।१७।
गत्वा तु कल्किसेनाया विद्राव्य महतीं चमूम् ।
श्यामकर्णगणैर्वीरैः सन्नद्धैः शस्त्रायुधैः ।१८।

सेव्य-सेवक भाव ही सेवा है। यह कार्य विष्णु-माया का ही है। इस त्रैवर्गिक चेष्टा के द्वारा ही सज्जन पुरुष त्रिवर्ग को प्राप्त कर लेते हैं ।१३। हे कान्ते! यही कारण है कि मैं अपनी सेना के सहित कल्कि से युद्ध करने के लिए प्रस्थान कर रहा हूँ। हे प्रिये! इधर तुम कमलापति भगवान् विष्णु का पूजन करो ।१४। सुशान्ता ने कहा—हे नाथ! आप विष्णु सेवा द्वारा उन्हीं में लीन हो गये, इससे मैं भी धन्य हो गई हूँ। इहलोक और परलोक में भगवान् विष्णु की सेवा के

प्रकार रणक्षेत्र में सब ओर से शूल, प्रास, गदा, बाण, शक्ति, यष्टि, तोमर, भाले, खड्ग, भुशुण्डी और पुन: आदि अस्त्र-शस्त्र चलने लगे ।२३। उस समय छत्र, चमर, ध्वजा, पताका आदि की छाया और बहुत धूल उड़ने से रणभूमि में अन्धकार छा गया ।२४।

गगनेऽनुपना देवा· ऐवा वास न चक्रिरे ।
गन्धर्वं साधुपञ्चमैर्गायनैरमृतायनै. ।२५।
द्रष्टु समागता. सर्वे लोका. समरमद्भुतम् ।
शतदुन्दुभिनादैरास्फोटैर्वृंहितैरपि ।।२६
हेषितैर्घोषनोत्कुष्टैर्लोकाश्चमूका इभवन् ।
रथिनो रथिभि· साकं पदाताश्च पदातिभि· ।।२७।।
हया हयैरिभाश्चेभै· समरोऽमरदानवं. ।
यथाभवत्स तु घनो यमराष्ट्रविवर्द्धन २८।।
शशिध्वजजनमुनाथं कल्किसेनाधिप सह ।
निपेतु· सैनिका भूमौ छिन्नबाह्वङ्घ्रिकन्धरा: ।२९।।
धावन्तोऽसिमुवन्तश्च विकुर्वन्तोऽसृगुक्षिता: ।
उपर्युपरि सञ्छन्ना गजाश्वरथमर्दिता: ।।३०।।

गगन मण्डल में स्थित देवगण इस संग्राम को देख रहे थे । गन्धर्व भी अमृत-ध्वनि में गाते हुए उस युद्ध को देखने के लिए आ गये थे ।२५। सभी लोक उस अद्भुत संग्राम को देखने के उद्देश्य से वहाँ आ गये थे । शंख और नगाड़े बज रहे थे । परस्पर घोष मारने से, हाथियों की चिंघाड़ से, अश्वों के हिनहिनाने से तथा अस्त्रशस्त्रों के टकराने से जो शब्द निकल रहे थे, उनके मिलने से रणभूमि गूंज रही थी । सभी लोग मूक जैसे लग रहे थे, क्योंकि किसी को किसी की बात सुनाई नहीं देती थी, रथी रथी से, पैदल पैदल से, घुड़सवार घुड़सवार से भिड़ रहे थे । देवासुर-संग्राम के समान भीषण यह युद्ध यमराष्ट्र की वृद्धि कर रहा था ।२६-२८। कल्कि के सेनापतियों से भिड़े हुए शशिध्वज के सेनापति एवं वीरगण सिर कटा कर पृथिवी पर गिर रहे थे ।२९।

आहत होकर कोई भाग रहा है, कोई चीत्कार कर रहा है, कोई आर्त-नाद कर रहा है, किसी पर रक्त की धार पड़ रही है, कोई एक दूसरे से गुँथे हुए ही पृथिवी पर गिर रहे हैं तथा कोई हाथी या अश्व के पाँवों अथवा रथों के पहियों से ही कुचले जा रहे हैं ।३०।

निपेतुः प्रघने वीराः कोटिकोटिसहस्रशः ।
भूते सानन्दसन्दोहा स्रवन्ती रुधिरोदकम् ॥३१॥
उत्प्लोपकसाः उच्छिन्न गजरोघोरथस्पथाः ।
करोरुमीनामरणमसिकाच्छनवालुका ॥३२॥
एवं प्रवृत्ता संग्रामे नदी सद्योऽतिदारुणा ।
सूर्यकेतुस्तु मदेन सहितो युयुधे बली ॥३३॥
कालकल्पो दुराधर्षो मदं बाणैरताडयत् ।
मदस्तु तस्य दशभिर्मार्गणैर्व्यदारयद् भृशम् ॥३४॥
मदबाणाहतो वीरः सूर्यकेतुरमर्षितः ।
जघान तुरगान्कोरापदोद्धातेन तद्रथम् ॥३५॥
कृपीयिस्ताड्य तेनापि तस्य वक्षस्यताडयत् ।
गदाघातेन तेनापि मदस्तूर्च्छामवापह ॥३६॥

इस प्रकार, उस युद्ध में हजारों करोड़ वीर नाश को प्राप्त हुए । रणक्षेत्र में रक्त की नदी बह चली । इस नदी के प्रवाह को देख कर भूत-पिशाचादि अत्यन्त आनन्दित [illegible] ।३१। इस लोहित नदी में बहती हुई पताका शरीरों से सुशोभित हंस के समान प्रतीत होती थी । उसमें गिरे हुए हाथी ऐसे लगते थे जैसे टापू हों । रथ उसमें नावों के समान तैरने लगे और कटे हुए हाथ पाँव मच्छ जैसे लगने लगे । उसमें गिरे हुए खड्ग ऐसे लगते थे मानों स्वर्णिम रेती चमक रही हो ।३२। इस प्रकार रणक्षेत्र में यह अत्यन्त दारुण नदी बहने लगी । सूर्यकेतु मद के साथ युद्ध कर रहा था ।३३। काल के समान विकट सूर्यकेतु के बाणों से मद आहत हो गये तब मद ने भी दस बाणों से सूर्यकेतु को आहत कर दिया ।३४। मद के बाणों से आहत हुए सूर्यकेतु ने मद के सभी अश्व

मार डाले और गदाघात से रथ तोड़ डाला। फिर मरु के हृदय पर भीषण गदाघात किया, जिससे वह मूर्छित होकर पृथिवी पर गिर पड़े।३५-३६।

सारथिस्तमपोवाह रथेनान्येन धर्मवित्।
बृहत्केतुश्च देवापि बाणै: प्राच्छादयद्बली ॥३७॥
धनुर्विकृष्य तरसा नीहारेण यथा रविम्।
स तु बाणमयं वर्षं परिवार्य निजायुधैः ॥३८॥
बृहत्केतु दृढं जघ्ने कङ्कपत्रैः शिलाशितैः।
भिन्नं शूलमथालाय धनुर्गृह्य पतत्त्रिभिः ॥३९॥
शितधारैः स्वर्णपुङ्खैर्गार्ध्रपत्रैरयोमुखैः।
देवापिमाशुगैर्जघ्ने बृहत्केतुः ससैनिकम् ॥४०॥
देवापिस्तद्धनुर्दिव्यं चिच्छेद निशितैः शरैः।
छिन्नधन्वा बृहत्केतुः खड्गं गृह्णाज्जिघांसया ॥४१॥

तब मरु का धर्मवित् सारथि उन्हें उठा कर अन्य रथमें ले गया। उधर महाबली बृहत्केतु ने देवापि पर बाण-वर्षा की।३७। जैसे सूर्य कुहरे से आच्छादित हो जाता है, वैसे ही बाणों से आच्छादित देवापि ने तुरंत धनुष लेकर शत्रु की बाण वर्षा को अपनी बाण वर्षा से काट दिया।३८। बृहत्केतु ने शान चढ़े हुए बाणों से अपने शूल को भी नष्ट हुआ देख कर पुन: धनुष उठाया और उस पर स्वर्ण खचित, गृद्ध पत्र के समान तथा लोह मुख वाले तीक्ष्ण बाण चढ़ा कर देवापि पर सैन्य सहित भीषण प्रहार किये।३९-४०। परन्तु बृहत्केतु के उस दिव्य धनुष को देवापि ने अपने तीक्ष्ण बाणों से काट दिया। देवापि को मारने के विचार से बृहत्केतु ने हाथ में खड्ग ग्रहण किया।४१।

देवापे: सारथिं सास्वं जघ्ने शूरो महामृधे।
स देवापिर्धनुस्त्यक्त्वा तलेनाहत्य तं रिपुम् ॥४२॥
भुजयोरन्तरानीय निष्पिपेष स निर्दय:।
स दृष्टवर्णं निष्क्रान्तं मूर्च्छितं जनुर्णहितम् ॥४३॥

# नवम अध्याय

हृदि ध्यानास्पदं रूपं कल्केर्दृष्ट्वा शशिध्वजः ।
पूर्णं खड्गधरं चारुतुरगारूढमब्रवीत् ॥१॥
धनुर्बाणधरं चारु-विभूषणवराङ्गकम् ।
पापतापविनाशायमुद्यतं जगतां परम् ॥२॥
प्राह तं परमात्मानं हृष्टरोमा शशिध्वजः ।
एह्येहि पुण्डरीकाक्ष ! प्रहारं कुरु मे हृदि ॥३॥
अथवात्मन् बाणभिया तमोऽन्धे हृदि मे विश ।
निर्गुणस्य गुणाश्रयपदं तस्यास्त्रताडनम् ॥४॥
निष्कामस्य जयोद्योगसहाय यस्य सैनिकम् ।
लोकाः पश्यन्तु युद्धे मे हृदये परमात्मनः ॥५॥
परबुद्धिर्यदि दृढ प्रहर्त्ता विभवे त्वयि ।
शिवविष्णोर्भेदकृते लोकं यास्यामि सयुगे ॥६॥

सूतजी ने कहा—हे ऋषियो ! कल्किजी का हृदय में ध्यान के योग्य, सुन्दर, खड्गधारी एवं तुरगारूढ़ पूर्ण स्वरूप देख कर शशि-ध्वज ने विचार किया ।१। धनुर्बाणधारी सुन्दर आभूषणों से विभूषित जगदीश्वर भगवान् कल्कि का अवतार संसार के पाप-ताप के निवारणार्थ हुआ है ।२। राजा शशिध्वज ने पुलकित शरीर से परब्रह्म कल्किजी के प्रति निवेदन किया—हे पुण्डरीकाक्ष ! आइये, मेरे हृदय पर प्रहार कीजिये ।३। हे परमात्मन् ! मेरे बाणों की मार से बचने के लिए मेरे तमाच्छादित हृदय में आकर छिप जाओ । जो निर्गुण होकर भी गुणों में आता है, जो अद्वैत होकर भी अस्त्र प्रहार में तत्पर हैं तथा जो निष्काम होकर भी विजय की इच्छा से सैन्य-संहार कर रहे हैं मैं उन्हीं

भगवान् के साथ द्वैरथ युद्ध में तत्पर हो रहा हूँ। अभी मोक्ष प्रदाता भगवान मेरे ।४-५। मैं आप विभु पर प्रहार करूँगा। परन्तु प्रहार करते समय भी यदि मैं आपको ब्रह्म से भिन्न समझने लगूँ तो शिव और विष्णु में भेद मानने वाले को जिस लोक की प्राप्ति होती है, मुझे उसी लोक की प्राप्ति हो ।६।

इति राज्ञो वचः श्रुत्वा प्रकोपात् कल्किरद्भुतः ।
बाणैस्तं ताडयामास धृतायुधमरिन्दमम् ॥७॥
शशिध्वजस्तत्प्रहारमगणय्य वरायुधैः ।
स जघान बाणवर्षैर्धाराभिरिव पर्वतम् ॥८॥
तद्बाणवर्षाभिक्रान्तः कल्किः परमकोपनः ।
दिव्यं शस्त्रास्त्रसंपातं तयोर्युद्धमवर्तत ॥९॥
ब्राह्मस्य च ब्राह्मास्त्रं वायव्यस्य च पार्वतं ।
आग्नेयस्य च पार्जन्यं पन्नगस्य च गारुडं ॥१०॥
एवं नानाविधैरस्त्रैरन्योन्यमभिजघ्नतुः ।
लोकाः सपालाः सन्त्रस्ता युगान्तमिव मेनिरे ॥११॥
देवा ब्रह्माग्निसम्भ्रान्ता भ्रमं जग्मुः किल ।
ततोऽविविक्तयोधौ तौ वासुदेवशशिध्वजौ ॥१२॥
निरस्त्रौ बाहुयुद्धेन युयुधाते परस्परम् ।
पदाघातैस्तलाघातैर्मुष्टिप्रहारसंस्तवा ॥१३॥

राजा के इन वचनों को सुन कर क्रोध से भरे कल्किजी क्रोधित हो उठे। यह देख कर आयुधधारी एवं अरिमर्दन राजा शशिध्वज ने उन पर बाण-प्रहार प्रारम्भ किया ।७। जब राजा ने अपने उस प्रहार का निष्फल हुआ देखा तो वह पर्वत पर वर्षणशील मेघ के समान घोर बाणों की वर्षा करने लगे ।८। उस बाण वर्षा से कल्किजी का शरीर आहत हो गया। तब वे अत्यन्त क्रोध करके आगे बढ़े। इस प्रकार दोनों में घोर युद्ध होने लगा ।९। ब्रह्मास्त्र के द्वारा ब्रह्मास्त्र काटने लगे। पार्वतास्त्र से वायव्यास्त्र, मेघास्त्र से आग्नेयास्त्र और गरुडास्त्र से

